वृक्षौघे नवपल्लवायितमथ स्त्रीणां ललाटस्थले
वाहीकायितमेत्य यैः शुभकरास्ते सन्तु भास्वत्कराः ।।पद्य१७

जिन किरणों ने गिरिशिखर समूह पर पहुंच कर बन्धूक फूलों के गुच्छों सा आचरण किया है, भूमि पर स्थलकमलों सा आचरण किया है, नद-समूह में कमलों सा आचरण किया है, सिन्धु में मूंगामणि सा आचरण किया है तथा रमणियों के ललाटस्थल पर कुङ्कुम सा आचरण किया है, वे सूर्यकिरणें आप के लिए शुभकारी हों।

यहां उपमाओं की माला होने से मालोपमा है तथा प्रत्येक उपमा द्विलुप्ता है।

**रूपक** जहां भेद होने पर भी उपमान और उपमेय में अभेद बताया जाता है वहां रूपक होता है। जैसे-

व्योमारण्यप्रखेलतिमिरकरिघटाघातरक्तश्छटार्द्राः
कुप्यद्द्वीपीन्द्रदीर्घतरखरनखरसृत्वरा ये नितान्तम्। पद्य.३

इस पद्य के प्रथम दो पादों में कवि ने साङ्गपरम्परित रूपक का प्रयोग किया है। आकाश पर जंगल का आरोप किया गया है, अन्धकार पर हाथियों की पंक्ति का आरोप है, सूर्यकिरणों पर चीतों के राजा के तेज़ नाखूनों का आरोप है जिन की तीव्र गति है और जो हाथियों के रक्त से लाल हैं।

**सन्देह** जहां एक ही प्रकृत पदार्थ में कविप्रतिभा द्वारा अप्रकृत की संशयावस्था उत्पन्न कर दी जाती है वहां सन्देह अलंकार होता है जैसे किरणों के उदय होने पर कवि की उक्ति है:-

किं स्विल्लाक्षारसौघैः किमु विमलतमैः पद्मरागव्रजैर्वा
किं वा नालीकषण्डैर्भृतमवनितलं हैङ्गुलैः किं द्रवैर्वा। पद्य १०

यहां प्रस्तुत सूर्य किरणों में लाल लाक्षारस, या पद्मरागसमूह या कमलसमूह या हैङ्गुलरस का संशय होने से सन्देह अलंकार है। यह सन्देह अन्त तक बना हुआ है इसलिए शुद्धसन्देह अलंकार है।

**उत्प्रेक्षा** जहां प्रस्तुत की अप्रस्तुत के रूप में संभावना की जाए वहां उत्प्रेक्षा होती है। उत्प्रेक्षा भी एक प्रकार का संशय ही है पर इस में उपमानपक्ष बलवान् होता है जैसे –

**आक्रष्टुं वारिराशेः किमु मणिनिकरं भक्तलोकोपयोग्यं**
**तत्तोये व्यापृता ये दशसु नु विसृता दिक्षु वित्तं ग्रहीतुम्। पद्य १४**

सूर्य की किरणें समुद्र तक जा पहुंची हैं, दिशाओं में भी फैल रही हैं। कवि उत्प्रेक्षा करता है कि क्या ये किरणें भक्तों के लिए मणियां लाने को समुद्र तक गई हैं? क्या भक्तों के लिए धन इकट्ठा करने को दशों दिशाओं में जा रही हैं? इस पद्य के अन्तिम दो पादों में समासोक्ति अलंकार है।

**समासोक्ति** जहां प्रस्तुत पर अप्रस्तुत के व्यवहार का आरोप होता है वहां समासोक्ति अलंकार होता है। जैसे–

**यैः स्पृष्टा भूर्नताङ्गी तुहिनजलकणस्विन्नदेहा तृणौघ–**
**व्याजाद्रोमाञ्चिताङ्गी भवति शुभकरास्ते कराःसन्तु भानोः। पद्य १४**

यहां सूर्य पर प्रेमी नायक और पृथ्वी पर नायिका के व्यवहार का आरोप है। सूर्य ने अपने करों से पृथ्वी का स्पर्श किया तो स्पर्श पाते ही वह पसीने से भीग गई और रोमाञ्चित हो गई। सूर्य के जिन करों से स्पर्श की गई नताङ्गी पृथ्वी तुषार के जलकणों से स्वेदयुक्त हुई देह वाली तथा तिनकों के समूह के बहाने रोमाञ्चित अङ्गों वाली हो रही है वे सूर्यकर आप के लिए शुभकारी हों यहां कैतवापह्नुति तथा समासोक्ति अलंकारजन्य चमत्कार सहृदयपाठक के हृदय को आह्लादित कर देता है।

**व्यतिरेक** जहां उपमान की अपेक्षा उपमेय की अधिक विशेषता या न्यूनता बताई जाती है वहां व्यतिरेक अलंकार होता है। जैसे–

**वायुस्कन्दे प्रदीप्तस्थिरगतिरहनि प्राप्तशोभातिरेको**
**भित्तिं नैवाश्रयन्यो बहुलतमतमस्कज्जलान्युच्छिनत्ति।**
**आशानां यो दशान्तानपि समधिगतो राजते निर्विनाशो**
**दीपः सोऽ त्यद्भुतो वो कृशकलुषततेर्दाहमर्कः करोतु।।**
**पद्य ६८**

सामान्य दीपक तो वायु के झौकों में अस्थिर हो जाता है, दिन के समय फीका पड़ जाता है परन्तु उपमेय सूर्य ऐसा अद्भुत दीपक है जो वायु के झौंकों में भी स्थिरगति से जलता है तथा दिन के समय भी जिस की कान्ति बढ़ती है।

**उल्लेख** एक वस्तु का अनेक प्रकार से वर्णन उल्लेख कहलाता है जैसे-

**आगारं ज्योतिषां यद् यदखिलजगतां लोचनं सन्निधानं**
**कल्याणानां भवाब्धौ भयकृति पततां यानपात्रं नृणां यत्।**
**चिन्तारत्नं त्रिलोकीनयनपथगतं पावनं पावनानां**
**तद् वः पायादपायात् त्रिभुवनमहितं मण्डलं चण्डरश्मेः॥ पद्य ४५**

यहां एक सूर्यमण्डल को, ज्योतियों का घर, विश्व का नेत्र, कल्याणों का खज़ाना, भयानक भवसागर में निमग्न लोगों के लिए नौका, तीनो लोकों की दृष्टि मे पड़ा चिन्तामणि, पावनों का पावन बताया है अतः उल्लेख अलंकार है।

**दीपक** जहां प्रस्तुत अप्रस्तुत का एक धर्म से सम्बन्ध हो या एक कारक का अनेक क्रियाओं से सम्बन्ध हो वहां दीपक अलंकार होता है जैसे-

**हन्ति व्याधीनसाध्यानपहरति मनोदुःखमेकान्तनिष्ठं**
**कीर्तिं शुभ्रां जगत्सु प्रथयति तनुते मुक्तिमन्यैर्दुरापाम्।**
**यद् भक्तिः कल्पवल्ली प्रतिनिधिविभवा भावितानां नराणां**
**सोऽव्यात् त्रैलोक्यवाञ्छावितरणसततव्यग्रचेता रवि र्वः॥ पद्य ७१**

यहां एक कर्ता कारक भक्ति के साथ अनेक क्रियाओं हन्ति, अपहरति, प्रथयति, तनुते का सम्बन्ध है इसलिए दीपक अलंकार है।

**तद्गुण** अपने गुणों को छोड़ कर दूसरे के उत्कृष्ट गुणों को ग्रहण करने से तद्गुण अलंकार होता है जैसे -

**यत्कान्त्या शोणिमानं रथतुरगततिः प्रापिता पार्श्वगानां**
**नीता भाभिः पुनः स्वां रुचिममरगिरेरिन्द्रनीलस्थलीनाम्।**
**पद्य. ४०**

यहां अरुण सारथि की कान्ति से रथ के घोड़ों की पंक्ति ने अपनी नीली कान्ति को छोड़ कर लाल कान्ति ग्रहण कर ली है अतः तद्गुण अलंकार है।

**विशेषोक्ति** जहां कारण के विद्यमान होने पर भी कार्य न हो वहां विशेषोक्ति अलंकार होता है। घोड़ों के वर्णन में पूर्व उद्धृत पद्य (३६) में सूर्य के घोड़े थके हैं, भूख और प्यास से व्याकुलमन हैं परन्तु इन कारणों के होने पर भी विश्राम, नई घास का खाना और जल पीना कार्य नहीं हो रहे हैं अतः विशेषोक्ति अलंकार है।

**विरोध** सूर्य की कृपा के लेश मात्र से क्या क्या सम्भव है यह विरोध अलंकार के माध्यम से प्रकट किया गया है।

**मूको वाक्पतिदर्पहा भणितिभि र्गव्यूतिमात्राद्रवं**
**कर्णाभ्यां विकलः शृणोत्यदूगपि स्यात् खद्योततुल्येक्षणः।**
**कुब्जस्तब्धतनुर्महागिरिचरः पङ्गुर्यदीयं कृपा-**
**लेशं प्राप्य स पातु वस्त्रिभुवनश्लाघ्यप्रतापो रविः॥ पद्य ९४**

मूक के अपनी उक्तियों द्वारा ब्रह्मा के दर्प का हनन करने में, बहरे द्वारा दूर से कही बात सुनने में, कुबड़े के सीधा होकर चलने में, पङ्गु के पहाड़ पर चढ़ने में स्पष्ट विरोध है जिस का परिहार सूर्यदेव की कृपा से बताया गया है।

**परिकर** अनेक पद्यों में स्वामी बन्धु शरण्य आदि साभिप्राय विशेषणों के प्रयोग से परिकर अलंकार की शोभा दिखाई देती है।

इस प्रकार सूर्यशतक में जहां एक ओर नाना अलंकारों के प्रयोग से भाषा में सौन्दर्य की वृद्धि हुई है वहीं दूसरी ओर रस तथा अर्थालङ्कारों के द्वारा चमत्कारपूर्ण भावाभिव्यक्ति की गई है। काव्य का सर्वोपरि प्रयोजन सहृदय के हृदय में चमत्कार उत्पन्न करते हुए उसे आनन्द प्रदान करना होता है और इस में कोई सन्देह नहीं कि रत्नकण्ठ ने इस कार्य का निर्वाह सफलतापूर्वक किया है। बाण माघ जैसे प्रसिद्ध कवियों की प्रथम श्रेणी की कृतियों में

सूर्यशतक की भी गणना की जा सकती है। राजानक रत्नकण्ठ को कवि होने के साथ-साथ आलोचक होने का भी गौरव प्राप्त है। निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है :-

कश्चिदेव सहस्रेषु कदाचिज्जायते कविः।
कविरालोचकः कोऽपि दृश्यते विरलो जनः॥
कवित्वं काव्यवेत्तृत्वं द्वयमेकत्र दुर्लभम्।
उभयोरेव संयोगाद् रत्नकण्ठो विशिष्यते॥
सूर्यशतककाव्येऽस्मिन् कीर्ति र्यस्य प्रकीर्तिता।
जयतात् सविता देवः पायात् स सकलाः प्रजाः॥

*श्रीराजानकरत्नकण्ठविरचितम्*

# सूर्यशतकम्

**ओं नमस्त्रिजगच्चक्षुषे सूर्याय**
**अथ सूर्यशतकं लिख्यते**

**हिन्दी अनुवाद :-** रक्षकार्थक ओम् पद मंगल वाचक है और आरम्भ में लिखा जाता है। तीनों लोकों के नेत्ररूप सूर्य को नमस्कार। अथ पद भी मंगलसूचक है और ग्रन्थ के प्रारम्भ में लिखा जाता है। अब सूर्यशतक लिखा जाता है।

**टिप्पणी :-** स्तुतिकुसुमाञ्जलि की लघुपञ्चिका टीका के अन्त में राजानकरत्नकण्ठ ने अपना वंशपरिचय देते हुए यह भी बताया है कि रत्नकण्ठ ने भास्करस्तुति समेत रत्नशतक को बनाया है। इस रत्नशतक की बॉडलियन पुस्तकालय से प्राप्त पाण्डुलिपि के प्रारम्भ में अथ सूर्यशतकं लिख्यते ऐसा लिखा होने से इस ग्रन्थ का सूर्यशतक नाम ही निर्धारित किया है।

**सूर्यदेवं नमस्कृत्य शारदां च विशारदाम्।**
**अनुवादमिमं कर्तुं व्रियतेऽत्र व्रतो मया॥**
**नामूलं लिख्यते किञ्चिन्मूलं च नाप्युपेक्ष्यते।**
**अस्फुटं च स्फुटं कर्तुं कृतयत्ना भवाम्यहम्॥**
**–अनुवादिका**

**प्रातर्भक्त्या नतायास्त्रिदशपरिषदो मौलिमाणिक्यकान्त्या**
**रक्ताः संसक्ततायां स्फुटमिव कमलाश्लेषशोणत्वभाजः।**
**अद्याप्याशासु नैशं तिमिरमिति रुषेवारुणा वो दिशन्तां**
**नव्या भव्यमयूखाः कलिकलुषमुषः पद्मिनीनायकस्य॥१॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** प्रातःकाल भक्तिभाव से प्रणाम करते हुए देवमण्डल के मस्तकों पर लाल रत्नों की दीप्ति के कारण मानों स्पष्ट रूप से अनुराग में (डूब कर) लाल हुईं तथा कमलों के सम्पर्क से लाल हुईं किरणें, ऐसा प्रतीत होता है, मानों यह देख कर कि अभी तक दिशाओं में रात्रि का अन्धकार है, गुस्से से लाल हो रही हैं। कलियुग की मलिनता को दूर करने वाली कमलिनीपति सूर्य की ये नयी नयी सुन्दर किरणें आप सब का कल्याण करें।

**टिप्पणी :-** यहां हेतूत्प्रेक्षा अलंकार है। प्रातःकाल के सूर्य की किरणों में स्वाभाविक लालिमा है परन्तु कवि की उत्प्रेक्षा है कि ये देवों के मस्तकों पर लगे लाल रत्नों की दीप्ति से तथा कमलों के आलिङ्गन से अनुराग में लाल हैं या फिर इस कारण क्रोध से लाल हुई हैं कि अभी तक दिशाओं में रात्रि का अन्धकार क्यों बचा हुआ है। अनुराग तथा क्रोध इन दोनों को किरणों की लाली का हेतु बताया गया है। अहेतु में हेतु की उत्प्रेक्षा करने से यहां हेतूत्प्रेक्षा है। प्रथम पाद में म् वर्ण की सकृत् आवृत्ति होने से तथा द्वितीय और चतुर्थ पाद में क्त तथा व्य वर्णसंघ की सकृत् आवृत्ति होने से अनुप्रास अलंकार है।

यहां से पद्य संख्या १६ तक स्रग्धरा छन्द है।

**दीपा गाढान्धकारे पथि सुरतरवो विश्ववाञ्छाप्रदाने**
**घोरांहःकाननौघे विपिनहुतभुजः केतवो दुर्गतीनाम्।**
**संसारापारवारांनिधिपतितजनोद्धारसत्कर्णधारा**
**धारावर्षं शुभानां विदधतु दिनकृद् भानवो वो नवीनाः ॥२॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** गहरे अंधेरे रास्ते में दीपक, संसार की कामनाओं को प्रदान करने में कल्पतरु, घोर पाप रूपी जंगलों के समूह के लिए दावानल, गलत रास्ते पर भटके हुओं के लिए मार्गदर्शक पताका, संसार रूपी अपरिमित समुद्र में गिरे हुए जनों को बाहर निकालने में श्रेष्ठ नाविक, दिवस बनाने वाले सूर्य की नयी किरणें आप के लिए धारा प्रवाह रूप से मंगलों की वर्षा करें।

**टिप्पणी :-** यहां परम्परित मालारूपक है। सूर्य की नित्य नवीन किरणों पर दीपों, कल्पवृक्षों, जंगल की अग्नियों, ध्वजों तथा कर्णधारों का आरोप

किया गया है। इन सब आरोपों के कारण भी बताए गये हैं। किरणों पर जंगल की अग्नियों का आरोप करने का कारण बताने के लिए घोर पापों पर जंगल का आरोप किया गया है।

अन्तिम पाद में भानवो वो नवीनाः में अनुप्रास अलंकार है।

**व्योमारण्यप्रखेलतिमिरकरिघटाघातरक्तश्छटार्द्राः**
**कुप्यद् द्वीपीन्द्रदीर्घतर खर नखर सृत्वरा ये नितान्तम्।**
**कौसुम्भेनाम्बरेणावृतमिव कृपया तन्वते दिग्वधूना-**
**मङ्गं दृष्ट्वैव नग्नं दिवसकरकराः सन्तु ते वः शिवाय ॥३॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जो आकाश रूपी जंगल में खेलते हुए अन्धकाररूपी हाथियों के समूह पर आघात करने से रक्त छटा से गीली हुईं, क्रुद्ध चीतों के राजा के लम्बे तेज़ नाखूनों की तरह गमनशील हैं। दिशा रूपी वधुओं के अङ्गों को नग्न देख कर ही दया से जिन सूर्य किरणों ने मानों कौसुम्भ रंग से रंगे वस्त्र को ढक लेने को फैला दिया है, वे किरणें तुम्हारे कल्याण के लिए हों।

**टिप्पणी :-** प्रथम दो पादों में साङ्गपरम्परित रूपक है। आकाश पर जंगल का आरोप किया है, अन्धकार पर हाथियों की पंक्ति का आरोप है और सूर्य किरणों पर चीतों के राजा के लम्बे तेज़ नाखूनों का आरोप है। यहाँ अन्तिम दो पादों में अहेतु में हेतु की उत्प्रेक्षा होने से हेतूत्प्रेक्षा है। दिशा रूपी वधुओं के अनावृत अङ्गों को देखकर सूर्य किरणों ने कृपा करके उन पर लाल रंग का वस्त्र डाल दिया है।

**पौलोमीनायकाशागुखघुसृणसमालेपविश्राणनोत्का-**
**स्त्रैलोक्याखण्डवाञ्छावितरणनिहतस्वर्द्रुमाखर्वगर्वाः।**
**उत्ताम्यच्चक्रवाकीजनविरहमहाव्याधिविध्वंसदक्षा**
**रक्षन्तामौषसा वो दशशतकिरणाभीषवो दुष्टतौघात् ॥४॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** शचीपति इन्द्र की पूर्व दिशा रूपी नायिका के मुख पर केसर का लेप प्रदान करने के लिए उत्सुक, तीनों लोकों की सारी कामनाओं की पूर्ति कर देने से स्वर्ग के कल्पवृक्षों के सम्पूर्ण अभिमान को नष्ट करने वाली,

तड़पती हुई चकवियों की महाविरह व्याधि का नाश करने में कुशल, सहस्रकिरण सूर्य की प्रभातकिरणें दुष्कर्मों के समूह से आप की रक्षा करें।

**टिप्पणी :-** यहां प्रभातकिरणों के साथ अनेक क्रियाओं का सम्बन्ध होने से दीपक अलंकार है।

छन्द स्रग्धरा

**यान्ति स्थित्या प्रसिद्धिं त्रिजगति महतां क्ष्माभृतां ये शिरस्सु**
**प्रातर्लक्ष्मीं वितीर्य ध्रुवमिह गुणिनां तन्वते ये प्रमोदम्।**
**उद्यद्दोषाकरश्रीहठहरणपरा विश्वरक्षैकदक्षाः**
**कल्पन्तां तेऽनिशं वो वितरणविधये सम्पदामेव पादाः ॥५॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जो बड़े बड़े पर्वतों के शिखरों पर (महान् राजाओं के सिरों पर) स्थिति होने से तीनों लोकों में प्रसिद्ध हैं, जो इस लोक में प्रातःकाल ही लक्ष्मी का वितरण कर गुणियों (तथा कमलों) को आनन्दित करती हैं, जो उदय होते हुए चन्द्रमा तथा (दोषियों की) की शोभा (लक्ष्मी) का हठपूर्वक हरण करने में लगी हैं तथा जो विश्व की रक्षा करने में एकमात्र कुशल हैं वे (सूर्य) किरणें निरन्तर आप को सम्पत्तियां प्रदान करती रहें।

**टिप्पणी :-** यहां समासोक्ति अलंकार है। प्रस्तुत तो सूर्य किरणों का वर्णन है परन्तु उभयार्थी विशेषणों द्वारा सम्राट् के चरणों की कृपा का भी वर्णन है। सम्राट् के चरण राजाओं के सिरों पर स्थित होने से अर्थात् उन्हें अपनी अधीनता में रखने के कारण तीनों लोकों में प्रसिद्ध हैं। उन चरणों की कृपा से गुणी लोग धन पाकर आनन्दित होते हैं। वे दोषियों की लक्ष्मी का हरण कर विश्व की रक्षा कर रहे हैं। यहां सूर्य की सम्राट् के साथ उपमा भी ध्वनित होती है।

छन्द स्रग्धरा

**आरात् तारा भजन्ते मलिनिततनवो म्लानजातिदलाभां**
**हैमाम्भःपातखिद्यत्कुमुदरुचिमिलद्विग्रहोऽपि ग्रहौघः।**
**लूताजालद्युतिं च श्रयति हिमकरस्तान्तकान्तिप्रतानो**
**येषां भासोदयन्त्या भवदघहतये ते कराः सन्तु भानोः ॥६॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जिन के उदय होते तेज से दूर से ही तारागण मलिन शरीर वाले हो कर मुरझाये चम्पा के फूलों की पंखुड़ियों की शोभा को पा लेते हैं, ग्रहगण के शरीर भी बर्फीले पानी के गिरने से मुरझाये कुमुद के फूलों की शोभा से युक्त हो जाते हैं तथा (अपने चारों ओर) फैली हुई (किरणों की) कान्ति के घेरे से युक्त चन्द्रमा मकड़ी के जाल की शोभा पा लेता है, वे सूर्य किरणें आप के पापों का हरण करें।

**टिप्पणी :-** यहां सूर्यकिरणों का उदय होता तेज अनेक कार्यों को सम्पन्न कर रहा है अतः दीपक अलंकार है।

**दोषच्छेदं विधातुं विधृतपरिकरा या द्विधापि त्रिलोक्यां**
**नीराधारे विकासं विदधति गुणिनां या धरामण्डलेऽपि।**
**पङ्कं निर्मूलयन्त्यः स्वविषममवनीवर्त्मनां देहिनां च**
**प्राभातिक्यः प्रभास्ता भवदशुभभिदे भानवीया भवन्तु ॥७॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** तीनों लोकों में जो दोनों प्रकार से दोषच्छेद (१. रात्रि के अन्धकार दूर करने २. दोष दूर करने के लिए) कटिबद्ध हैं, जो सरोवर में भी गुणियों (कमलों) को खिलाती हैं और पृथ्वीमण्डल पर गुणियों को प्रसन्न करती हैं, जो संसार के रास्तों के दुर्गम कीचड़ और देहधारियों के भयंकर पाप को नष्ट करती हैं, वे प्रभातकाल की सूर्यकिरणें आपके अमङ्गल को नष्ट करें।

**टिप्पणी :-** यहां दोष, गुणी तथा पङ्क के दो दो अर्थ होने से श्लेष अलंकार है। वृत्त्यनुप्रास तथा लाटानुप्रास की छटा भी दर्शनीय है।

**श्यामावीरुत्कुठारस्त्रिभुवनभवनोद्दीप्रदीपः प्रगर्जद्-**
**ध्वान्तस्तम्भेरमेन्द्रप्रबलतरघटोत्पाटनद्वीपिशावः।**
**सम्मूर्च्छत्कालकलीविटपततिसमुन्मूलनोत्पातवातो**
**मन्देहध्वंसदक्षो दिशतु तव मुदं मैहिरोंऽशुप्रवाहः ॥८॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** रात्रि रूपी लता के (काटने के) लिए कुल्हाड़ा, तीनों लोकों रूपी भवनों को प्रकाशित करने वाला दीप, गर्जते हुए अन्धकार रूपी गजराज के बहुत मज़बूत मस्तक को फाड़ने में सिंह शावक, प्रचण्ड एवं काले

कलियुग रूपी वृक्ष समूह को जड़ से उखाड़ने में झंझावात और मन्देह राक्षस को मारने में दक्ष सूर्यकिरणों का प्रवाह आप को आनन्द प्रदान करे।

**टिप्पणी :-** यहाँ रात्रि पर लता का आरोप किया गया है तथा सूर्य के प्रकाश पर कुल्हाड़े का आरोप है। तीनों लोकों पर भवनों का आरोप है तथा सूर्य के प्रकाश पर उन भवनों के दीपक का आरोप है, अन्धकार पर हाथी का आरोप है तथा सूर्य के प्रकाश पर उस हाथी के मस्तक को फाड़ने वाले सिंहशिशु का आरोप है इस प्रकार यहां परम्परितमालारूपक अलंकार है।

**अह्नि स्वोद्दीप्रचण्डतापतपनपरिम्लानमापाद्य विश्वं**
**शीतांशूभूय रात्रावमृतरसखरैर्विस्तृतैर्जीवयन्ति।**
**कारुण्याद् वर्धयन्ति ध्रुवमिह जलदीभूय ये तोयवर्षै-**
**राभीलात् पालयन्तु प्रतिदिनमहिमज्योतिषस्ते कराः वः॥९॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जो दिन के समय अपनी प्रज्वलित प्रचण्ड धूप की तपिश से संसार को क्षीण कर रात में चन्द्रकिरणें बनकर घने फैले अमृतरसों से उसे जीवन देती हैं और निश्चय ही करुणा के कारण मेघ बन पानी बरसा कर उसे बढ़ाती हैं वे सूर्यकिरणें प्रतिदिन तुम्हारी दुःख से रक्षा करें।

**टिप्पणी :-** सूर्यकिरणों (रूप एक कारक) के साथ अनेक क्रियाओं (क्षीण करना, जीवन देना, बढ़ाना, रक्षा करना) का सम्बन्ध होने से यहां दीपक अलंकार है। इस वैज्ञानिक तथ्य की ओर भी संकेत किया गया है कि सूर्यकिरणें ही समुद्रजल की भाप बना कर वर्षा बरसाती हैं।

**किं स्विल्लाक्षारसौघैः किमु विमलतमैः पद्मरागव्रजैर्वा**
**किं वा नालीकषण्डैर्भृतमवनितलं हैङ्गुलैः किं द्रवैर्वा।**
**येषूद्यत्सूदयाद्रेर्विदधति विविधं तर्कमित्थं जनौघा-**
**स्ते सङ्घा दीधितीनां द्रुतमहितभिदे भास्वतो वै भवन्तु॥१०॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** क्या लाक्षारस के प्रवाहों से या फिर निर्मलतम पद्मराग मणियों के ढेरों से या कमलसमूहों से या सिन्दूर के लेपों से यह

पृथिवीतल व्याप्त है ? जिनके उदयपर्वत से उदित होने पर लोकसमुदाय इस प्रकार के विविध तर्क करते हैं सूर्य की किरणों के वे समूह शीघ्र ही आप के अहित का नाश करने वाले हों।

**टिप्पणी :-** यहां कविप्रतिभा से उत्थित प्रस्तुत सूर्यकिरणों में लाल लाक्षारस आदि का संशय होने से सन्दंह अलङ्कार है। यह सन्देह अभी तक बना हुआ है इसलिए यह शुद्ध सन्देहालङ्कार है।

**सम्पर्काच्छारिकाद्रौ दवदहनमतिं चन्द्रमौलेः सृजन्तो**
**माणिक्याधित्यकानां द्विगुणतररुचिं रोहणे रोपयन्तः।**
**आताम्रोद्योतकिर्मीरितमिव नितरां तन्वते क्ष्माधरेन्द्र-**
**मज्ञानं वो हरन्तु प्रतिदिनमुदये तिग्मभानो र्मयूखाः ॥११॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** अपने सम्पर्क से शारिकापर्वत में शिव की दावानल की बुद्धि को उत्पन्न करती हुईं, (मध्य आकाश में) आरुढ़ होने पर मणिपर्वतों की ऊर्ध्व भूमियों के ऊपर दुगुनी से भी अधिक चमक आरोपित करती हुईं, कुछ कुछ गुलाबी चमक से पर्वत को रंगबिरंगा करती हुई सूर्यकिरणें प्रतिदिन उदय होने पर आपके अज्ञान को हर लें।

**टिप्पणी :-** शारिकापर्वत श्रीनगर के पास हरिपर्वत का ही नाम है, जहां भगवती शारिका देवी का निवास है।

**येषां भासोल्लसन्त्या ग्लपितनिजतनुर्विश्वसृट् पद्मसद्मा**
**ख्यातो जाने मुरारिः श्रयति स जलधिं यद्भयेनैव दीनः।**
**यत्तापोतप्तदेहो वहति सुरनदीं सोऽपि मौलौ गिरीश-**
**श्चण्डांशोरंशवस्ते भवदघदलने बद्धकक्ष्या भवन्तु ॥१२॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जिन (किरणों) की चमचमाती चमक से कमलभवन में रहने वाले ब्रह्मा का अपना शरीर भी निस्तेज हो जाता है, जिन के डर से ही दीन हुए वह प्रसिद्ध मुरारि विष्णु भी समुद्र का आश्रय लेते हैं और जिनके ताप से तपी देह वाले वह शिव भी अपने मस्तक पर गंगा को धारण करते हैं, प्रचण्ड सूर्य की वे किरणें आपके पाप नष्ट करने को कमर कस लें।

**टिप्पणी :-** यहां सूर्यकिरणों के ताप के उत्कृष्ट प्रभाव का वर्णन है अतः उदात्त अलंकार है।

उदात्तं वस्तुनः सम्पत्। काव्यप्रकाश १०, ११५

**पिषन्तश्चूर्णपेषं नतजनविपदो ध्वान्तवद् यातुधान-**
**श्रेणीवत्पापसङ्घान्सपदि कुमुदिनीकन्दलावं लुनन्ति।**
**त्रैलोक्यत्राणदीक्षाविहितपरिकरा ये प्रपन्नान् व्रजन्तो**
**मुक्तिं कुर्वन्तु ते वो द्रुतमशुभभिदे सन्तु भास्वन्मयूखाः ॥१३॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जो (किरणें) विनत जनों की आपत्तियों को चूर्ण की तरह पीस देती हैं, अन्धेरों के समान और राक्षसों की श्रेणी के समान पापसमूहों को कुमुदिनी की जड़ को काटने की तरह शीघ्र नष्ट कर देती हैं, तीनों लोकों को बचाने की दीक्षा में उद्यत जो शरणागतों के पास पहुंचती हैं, वे सूर्यकिरणें शीघ्र ही आप के अशुभ को नष्ट करें तथा मुक्ति प्रदान करें।

**टिप्पणी :-** यहां सूर्य किरणें कई क्रियाओं को कर रही हैं अतः दीपक अलंकार है।

**आक्रष्टुं वारिराशेः किमु मणिनिकरं भक्तलोकोपयोग्यं**
**तत्तोये व्यापृता ये दशसु नु विसृता दिक्षु वित्तं ग्रहीतुम्।**
**यैः स्पृष्टा भूर्नताङ्गी तुहिनजलकणस्विन्नदेहा तृणौघ-**
**व्याजाद्रोमाञ्चिताङ्गी भवति शुभकरास्ते कराः सन्तु भानोः ॥१४॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** क्या भक्तों के उपयोग योग्य मणिसमूह को समुद्र से लेने के लिए उस के पानी में जा पहुंची हैं? क्या धन लेने को ही दसों दिशाओं में फैल गई हैं ? जिन से स्पर्श की गई नताङ्गी पृथ्वी तुषार के जलकणों के कारण स्वेदयुक्त हुई और तिनकों के समूह के बहाने रोमाञ्चित अङ्गों वाली हो रही है वे सूर्यकिरणें आप के लिए शुभकारी हों।

**टिप्पणी :-** प्रातःकाल होते ही सूर्य की किरणें समुद्र के जल पर तथा

दसों दिशाओं में फैल जाती हैं। कवि कल्पना करता है कि ये किरणें भक्तजनों के लिए मणिसमूह लेने को समुद्र के पास पहुंची हैं। दसों दिशाओं में भी वे भक्तों के लिए धन इकट्ठा करने गई हैं। यहां उत्प्रेक्षा अलंकार है। अन्तिम दो पंक्तियों में पृथ्वी को नायिका के रूप में अंकित किया गया है जो सूर्य के करस्पर्श को पाकर रोमाञ्चित हो गई है तथा पसीने से गीली हो गई है। यहां समासोक्ति अलंकार है।

**देवस्त्रीणां रजन्यां सह निजपतिभिः क्रीडनच्छिन्नहार-**
**स्त्रस्तं मुक्ताफलानां निकरमिव वियद् यं दधौ तारपूगम्।**
**तस्यैवास्य प्रकामं तमसि विलसतो मार्जनं किं विधातुं**
**प्रोद्यन्भानोरकस्माद् बहुकरनिकरः स्तात्सदा श्रेयसे नः ॥१५॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** रात के समय अपने पतियों के साथ रतिक्रीड़ा में देवस्त्रियों का हार टूट गया। उसके बिखरे हुए मोतियों के समूह की तरह जिस तारक समूह को आकाश ने धारण कर लिया था। क्या अन्धेरे में खूब चमकते हुए उसी (मुक्ताफल समूह) को बुहारने को अकस्माद् सूर्य की बहुत सी किरणों का समूह उदित हुआ है? वह सदा हमारा कल्याण करे।

**टिप्पणी :-** रात के समय आकाश में तारे उदित होते हैं। कवि की कल्पना है कि रति क्रीडा में देवस्त्रियों के हार टूट जाने से मोती बिखर गये थे जिन्हें आकाश ने उठा लिया। अन्धेरे में चमकते हुए उन मोतियों को बुहारने के लिए सूर्य की किरणों का अकस्मात् उदय हुआ है। यहां प्रथम दो पंक्तियों में उपमा तथा अन्तिम दो पंक्तियों में तारों में मोतियों की भ्रान्ति होने से भ्रान्तिमान् अलंकार है।

**तारा व्योमाम्बरीषे क्षणमतिविलसत्सान्ध्यरागाग्निकीले**
**यत्राल्पभ्रज्यमानस्फुटनपरिपतल्लाजशोभां वहन्ति।**
**प्रत्यूषस्यास्य विश्वप्रथितनिजयशोराशयः कारणं ये**
**चण्डांशोस्ते भवन्तु द्रुतमहितभिदे भानवो वो नवीनाः ॥१६॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** क्षण क्षण अति चमकती हुई सन्ध्या की लालिमा रूपी आग की लपट पर रखी आकाश रूपी कड़ाही में जहां थोड़ा सा भूने जाते

हुए फूट कर गिरते हुए लाजाओं की शोभा को तारे धारण करते हैं। विश्व प्रसिद्ध कीर्तिपुंज वाली जो इस प्रभात का कारण हैं, सूर्य की वे नयी नयी किरणें शीघ्र ही तुम्हारा अहित नष्ट कर दें।

**टिप्पणी** :-यहां तारागणों पर भूने जाते हुए लाजाओं का आरोप है जो आकाश पर कड़ाही के आरोप का तथा सन्ध्या की लालिमा पर आग की लपटों के आरोप का कारण बना है अतः यहां परम्परितरूपक है।

**बन्धूकस्तबकायितं गिरिशिरः पुञ्जे स्थलाब्जायितं**
**भूमौ कोकनदायितं नदगणे सिन्धौ प्रवालायितम्।**
**वृक्षौघे नवपल्लवायितमथ स्त्रीणां ललाटस्थले**
**वाह्लीकायितमेत्य यैः शुभकरास्ते सन्तु भास्वत्कराः॥१७॥**

**हिन्दी अनुवाद** :- जिन किरणों ने गिरिशिखरसमूह पर पहुंच कर बन्धूक फूलों के गुच्छों सा आचरण किया है, भूमि पर स्थलकमलों सा आचरण किया है, नदसमूह में कमलों का आचरण किया है, सिन्धु में मूंगों सा आचरण किया है, वृक्षसमूह पर नव कोंपलों सा आचरण किया है तथा रमणियों के ललाटस्थल पर कुङ्कुम सा आचरण किया है वे सूर्यकिरणें आप के लिए शुभकारी हों।

**टिप्पणी** :- यहां समान धर्म तथा वाचक पद का लोप होने से द्विलुप्ता उपमा है। बन्धूकस्तबक, स्थलकमल, कमल, प्रवाल, नवपल्लव तथा कुङ्कुम के साथ क्यच् प्रत्यय लगा कर इन सब उपमानों के साथ सूर्यकिरणों की उपमा दी गई है।

क्यचि वाद्युपमेयासे। काव्यप्रकाश १०, १३२

छन्द शार्दूलविक्रीडित

**प्रक्रान्ते प्रभुशासनेन तमसां दूरात्समुत्सारणे**
**क्षिप्ताः कश्यपनन्दनेन पुरतो वृन्दारकाणां पथि।**
**यैस्तत्पाणिग्रहे सवेत्रलतिकाकारत्वमासाद्यते**
**ते तिष्ठन्तु वहन्तु सन्तु शुभदा रात्रिद्रुहो रश्मयः। ॥१८॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** अपने प्रभु सूर्य की आज्ञा से अन्धेरों को दूर से भगाने का काम आरम्भ करने के समय अरुण के द्वारा द्युलोक में भेजी गई जिन किरणों ने (अन्धकारों को) हाथ पकड़कर हटाने में दण्डधारी द्वारपालों का रूप धारण किया है, वे रात के अन्धकार की शत्रु सूर्यरश्मियां बनी रहें, चलती रहें तथा कल्याणप्रद हों।

**टिप्पणी :-** यहां प्रस्तुत किरणों पर अप्रस्तुत दण्डधारी द्वारपालों के व्यवहार का आरोप किया गया है अतः समासोक्ति अलंकार है।

छन्द शार्दूलविक्रीडित

**किं युद्धेन नखानखि प्रविलसत्संघर्षजातव्रण-**
**प्रोद्भूतक्षतजौघरक्तवपुषः सायंतमःकौणपैः।**
**ये विश्वाभयदाननीतिनिपुणा बन्धूकबन्धूभवद्-**
**भासस्ते किरणा रवेरभिनवाः कुर्वन्तु वो मङ्गलम् ॥१९॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** ये किरणें सायंकाल में क्या अन्धकाररूपी राक्षसों के साथ नखानखि नामक युद्ध में प्रचण्ड संघर्ष से हुए घावों से बह रही रक्तधाराओं से लाल हो गई हैं ? जो रश्मियां संसार को अभय देने की नीति में निपुण हैं, बन्धूकपुष्पों के सदृश दीप्ति वाले सूर्य की वे रश्मियां आप का कल्याण करें।

**टिप्पणी :-** सायंकाल के समय सूर्य किरणें लाल होती है। उनकी लालिमा को देख कर कवि उत्प्रेक्षा करता है कि अन्धकार रूपी राक्षसों के साथ नखानखि युद्ध अर्थात् नाखूनों की लड़ाई होने पर उनके घावों से बह रहे रक्त से वे लाल हो गई हैं।

छन्द शार्दूलविक्रीडित

**इन्दुग्रावमिराव्रणेषु कुरुते या रोपणं तत्क्षणाद्**
**या दूरीकुरुतेऽग्रतो जवनिकां तामिस्त्ररूपां दृशोः।**
**कोकस्त्रीविरहज्वरापनयनप्रत्यक्षसिद्धौषधिः**
**सा नः पातु यविष्ठभास्करकरश्रेणी सदैवाद्भुता ॥ २०॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जो इरापुष्पों के घावों पर उसी क्षण चन्द्रकान्त मणि का मलहम लगा देती है, जो आंखों के आगे से अन्धकार रूपी परदे को दूर हटा देती है, जो चकवी के विरहज्वर को दूर करने में प्रत्यक्ष सिद्ध औषधि है, पूर्ण युवा भास्कर की किरणों की वह अद्भुत पंक्ति सदैव हमारी रक्षा करे।

**टिप्पणी :-** यहां एक कारक भास्करकिरणों के साथ अनेक क्रियाओं का सम्बन्ध होने से दीपक अलंकार है।

छन्द शार्दूलविक्रीडित

**यत्कान्त्यैव पुराणशीधुसदृशच्छायं वहन्तोऽर्णवा।**
**स्तोयं कृत्ततमःकरीन्द्ररुधिराम्बोधिभ्रमं तन्वते।**
**ये लाक्षारसरञ्जितामिव महीं कुर्वन्त्यशेषां नवां**
**ते वः पान्तु गभस्तयस्त्रिभुवनश्लाघ्यास्तमिस्त्रद्विषः ॥२१॥**

**इति रश्मिवर्णनम्**

जिन की कान्ति से ही पुरानी मदिरा जैसी कान्ति वाले जल को धारण करते हुए समुद्र यह भ्रम उत्पन्न करते हैं कि वे कटे हुए अन्धकार रूपी गजराजों के रुधिर के समुद्र हैं। जो (किरणें) मानो (नवेली बहु जैसी) सम्पूर्ण पृथिवी को लाक्षारस से रंग रही हैं, वे तीनो लोकों में प्रशंसनीय, अन्धकारद्वेषिणी किरणें आप की रक्षा करें।

इस प्रकार यहां रश्मियों का वर्णन हुआ है।

**टिप्पणी :-** यहां जल समुद्र में गजराजों के रुधिर के समुद्र का भ्रम उत्पन्न होने से भ्रान्तिमान् अलंकार है। तृतीय पाद में उत्प्रेक्षा अलंकार है।

छन्द शार्दूलविक्रीडित

**पर्यायो विद्रुमाणां परिकररचनं पद्मरागद्युतीनां**
**योगक्षेमं जपाया बहुलजतुरसासारमब्रह्मचारि।**
**उत्प्रेक्षाफुल्लशोणाम्बुरुहवनततेर्हिङ्गुलप्रत्यनीकं**
**पायान्नित्यं खरांशोर्नवमुदयगिरेरुद्यदश्यं महो वः ॥२२॥**

जो मूंगों का ढेर है (पर्याय–ढेर, एक अलंकार पर्याय), जो पद्मरागमणियों की किरणों की समूहरचना है, (परिकर – समूह, एक साहित्यिक अलंकार परिकर), जो जपा पुष्पों की पुष्टि तथा सुरक्षा है (जपा–पुष्प, एक अलंकार), जो वैवाहिक (मांगलिक) गाढ़ा प्रवहमान लाक्षारस है, जो खिले हुए लाल कमलों की पंक्तियों का दृश्य है (उत्प्रेक्षा – दृश्य, उत्प्रेक्षा अलंकार), जो सिन्दूर का ढेर है (प्रत्यनीक –ढेर, एक अलंकार) वह उदयगिरि से उदित हुआ सूर्य का नया दर्शनीय तेज आप की सदा रक्षा करे।

**टिप्पणी :-** यहां श्लेष अलंकार के प्रयोग द्वारा अनेक अर्थालंकारों का नामोल्लेख हुआ है। सूर्य के तेज का अनेक प्रकार से उल्लेख होने से उल्लेख अलंकार है।

छन्द स्रग्धरा

**इन्दुर्बिन्दुर्यदीयः स च यदणुरजः साम्यमायाति तारा-**
**पूरो यस्यांशलेशःप्रमितनिजतनुर्भासते जातवेदः।**
**ऊर्ध्वं शर्वोर्ध्वनेत्रं यदपि बलरिपोरायुधं यद्विवर्तुः**
**सङ्कुस्तत् पातु नित्यं त्रिजगदभिनुतं भानवीयं महो वः ॥२३॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जिसका चन्द्रमा एक बिन्दु (मात्र) है और वह बिन्दु उसके सामने एक धूलिकण की समानता को प्राप्त करता है। तारासमूह जिसका सिर्फ एक छोटा सा टुकड़ा है। अग्नि जिसके सामने अपने शरीर को छोटा बना कर (टिमटिमाते हुए) चमकता है। जो शिव के मस्तकभाग में स्थित उपरिनेत्र (ज्ञाननेत्र) है, जो आक्रमण करने वाले इन्द्र का तीक्ष्ण वज्र है। तीनों लोकों के द्वारा नमस्कृत सूर्य का वह तेज आपकी सदा रक्षा करे।

**टिप्पणी :-** इस पद्य की प्रथम दो पंक्तियों में सूर्य के तेज के समक्ष चन्द्र, तारागण और अग्नि की तुच्छता प्रकट की गई है। चन्द्र सूर्य के तेज का बिन्दुमात्र है और वह बिन्दु भी उस तेज के सामने धूलिकण के बराबर तुच्छ है। तारों का समूह तथा अग्नि भी उस तेज के आगे कुछ नही हैं। यहां व्यतिरेक अलंकारध्वनि है।

यन्नेदीयो दवीयो मितमपरिमितं स्थूलमत्यन्तसूक्ष्मं
तीक्ष्णं सौम्यस्वभावं नवमथ न नवं नैकभेदं तथैकम्।
चाञ्चल्योद्भासितं यद्द्युवसितरजनेनोहितं योगिगम्यं
बाह्याबाह्यं सदांहः दहतु दिनपते ज्योतिरत्यद्भुतं वः ॥२४॥

**हिन्दी अनुवाद :-** जो समीप है और दूर है, सीमित है और असीम है, स्थूल है और अत्यन्त सूक्ष्म है, तीक्ष्ण है और सौम्यस्वभाव है, नया है और पुराना है, अनेक प्रकार का है और एक है। जो चंचल किरणों से चमकता है। जो देवेतर सामान्यजन चर्चित भी है और योगिगम्य भी, बाह्य भी है और आन्तरिक भी, दिनपति सूर्य की वह अद्भुत ज्योति सदा आप का पाप नष्ट करे।

**टिप्पणी :-** यहां विरोधाभासालंकार है क्योंकि आपाततः जो वस्तु समीप है वह दूर नहीं होती, जो सीमित है वह असीम नहीं होती, जो स्थूल है वह सूक्ष्म नहीं होती, जो तीक्ष्ण है वह सौम्य नहीं होती, जो नयी है वह पुरानी नहीं होती, जो एक है वह अनेक नहीं होती परन्तु सूर्यज्योति को ब्रह्मज्योतिरूप मान कर इन सब विरोधों का परिहार हो जाता है।

जीवातुः पङ्कजानामभयवितरणे लग्नकः संश्रितानां
सत्यङ्कारः शुभानां भवजलधिगतोद्धारसत्कर्णधारः।
सम्यक्सत्त्वोपदेशप्रवितरणविधौ दैशिकः शैशवेऽह्नः
प्रोद्यद्भानोरजस्रं प्रभवतु भवतां भूतये कान्तिपूरः ॥२५॥

**हिन्दी अनुवाद :-** कमलों के लिए प्राणदायिनी औषधि, शरणागतों को अभय देने की जिम्मेदारी उठाने वाला, शुभ सङ्कल्पों को सत्य (मूर्त) करने वाला, संसार रूपी समुद्र में डूबे हुओं का उद्धार करने में श्रेष्ठ नाविक, यथार्थ ज्ञान के उपदेश देने के कार्य में उपदेशक, दिन के शैशव (प्रारम्भ) में उदय होते हुए सूर्य का कान्तिमण्डल निरन्तर आप का कल्याण करने में समर्थ हो।

**टिप्पणी :-** यहां एक सूर्यकान्तिमण्डल का अनेक प्रकार से उल्लेख होने से उल्लेख अलंकार है।

छन्द स्रग्धरा

**यद् भ्राज्यं धौतचामीकरनिभमुदये भासते वर्धमानं**
**दग्ध्वाम्भांस्यम्बुराशेरुपरि नु चलितं दीप्रमौर्वानलार्चिः।**
**तत्प्रातश्चित्रभानोरतिनिबिडलसद्ध्वान्ततान्तत्रिलोकी-**
**भैषज्यं प्राज्यमस्तु द्रुतमघदहनं विश्ववन्द्यं महो वः ॥२६॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जो उदय होने पर बढ़ता हुआ, चमकीला, धुले हुए सुवर्ण के समान चमकता है तो लगता है मानों समुद्र के जलों को जलाकर प्रदीप्त बडवानल की लपट ऊपर की ओर चल पड़ी है। वह प्रातःकाल के सूर्य का विश्ववन्द्य तेज जो अतिगहन फैलते हुए अन्धकार से क्लान्त त्रिलोकी के लिए घृतमिश्रित औषधि है, शीघ्र ही आप के पापों को जला दे।

**टिप्पणी -** इस पद्य में उपमा, उत्प्रेक्षा और रूपक होने से इन अलंकारों की संसृष्टि है। इन के द्वारा सूर्य विषयक (रति) भावध्वनि की संपुष्टि हो रही है।

**ईशः शम्भुस्त्रिलोक्यास्स च विबुधमरुद्विश्वनिःशेषसङ्घः**
**स्तोता विष्णुर्हरिस्स प्रतिदिनमुदये पावकोऽग्निश्च यस्य।**
**सोऽपि प्रत्यग्रकीर्तिप्रकसनभणिते र्यस्य धाता विधाता**
**ऽपायादव्यान्महोऽग्रयं त्रिभुवनमहितं भास्वतस्तद्रवे र्वः ॥२७॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** प्रतिदिन उदयकाल में त्रिलोकी के स्वामी शंकर, देव, मरुद्गण और संसार के प्राणियों का सम्पूर्ण समुदाय, वह (कष्टों को) हरने वाला विष्णु भगवान् तथा पवित्र करने वाले अग्निदेव जिसके स्तुति गायक हैं, वह ब्रह्मा भी जिस की नितनवीन कीर्ति का प्रसार करने वाली सूक्ति का बनाने वाला है, उस चमकते हुए सूर्य का तीनों लोकों में पूजित अग्रगामी तेज आप को अनिष्ट से बचाए।

**टिप्पणी :-** यहां ईश और शम्भु में, विश्व और निःशेष में, विष्णु और हरि में पावक और अग्नि में तथा धाता और विधाता में पर्यायवाची शब्दों का प्रयोग है अतः आपाततः पुनरुक्ति प्रतीत होने से पुनरुक्तवदाभास अलङ्कार है। व्यञ्जना से यह सारे गुण सूर्य के अन्दर भी ध्वनित हो रहे हैं।

खद्योतीयति रात्रिं यत् त्रसरजः पूरीयति प्रस्फुरत्
ताराणां निकरं परं ननु बृहद्भानुं स्फुलिङ्गीयति।
वज्रं वाऽणुकणीयति प्रमथनात् यत्सर्वतस्तेजसां
तत्त्रैलोक्यललामधाम दिशतात् कामाधिकं वो रवेः ॥२८॥

जो चारों ओर फैली हुई अपनी चमक से रात्रि में चमकते तारकसमूह को जुगनू बना देता है, त्रसरेणु को जलप्रवाह बना देता है, आग को चिंगारी बना देता है, वज्र को पीसने से अणुकण बना देता है, तीनों लोकों का आभूषण वह सूर्य का प्रकाश आप को इच्छा से भी अधिक समृद्धि प्रदान करे।

**टिप्पणी :-** यहां खद्योतीयति, पूरीयति, स्फुलिङ्गीयति आदि में समानधर्म तथा वाचकपद का लोप होने से द्विलुप्ता लुप्तोपमा है।

नाकाकाशरसातलाश्रितजनैरभ्यर्चितं गोमही-
पृष्ठप्रौढगति ध्रुवस्थिरमपि श्वेतार्जुनादिस्तुतम्।
गोत्राद्रिद्रुमसालमौलिषु जपापुष्पस्त्रजां गुम्फनं
कुर्वत्कान्तिभरैर्महो दिनपतेर्नित्यं सदा पातु वः ॥२९॥

**हिन्दी अनुवाद :-** जो स्वर्ग, आकाश और रसातल का आश्रय लेने वालों से पूजा जाता है, निश्चय ही स्थिर होने पर भी आकाश, जल और पृथ्वीतल पर जिस की प्रौढ़ गति है, जो श्वेत, अर्जुन आदि वृक्षों द्वारा स्तुति किया जा रहा है, जो पृथ्वी के रक्षक पर्वत के साल वृक्षों पर अपने कान्ति समूह से जपापुष्पों की माला गूंथ रहा है, सूर्य का वह तेज नित्य आप की रक्षा करे।

**टिप्पणी :-** गोमही, श्वेतार्जुन, गोत्राद्रि, ध्रुवस्थिरादि पदों में आपाततः पुनरुक्ति की प्रतीति होने से पुनरुक्तवदाभास अलंकार है।

खेलन्तु व्योममार्गं हरिहयहरितो ह्रेषितैः पूरयन्तो
वेगैः स्वान्तं जयन्तु त्रिजगति विदितैः खञ्जयन्तः समीरम्।
एकेनाह्नैव कृत्स्नं गगनपथमथोल्लङ्घयन्तोऽतिगर्वा-
दर्वन्तो निर्विकल्पं भवदघहृतये भानवीया भवन्तु॥ ३०॥

इन्द्र के घोड़े और सूर्य के घोड़े हिनहिनाहटों से आकाशमार्ग को भरते हुए खेलें, त्रिलोक में प्रसिद्ध अपने वेगों से व्योम में पवन को पंगु बना कर पछाड़ते हुए मन को जीत लें और एक ही दिन में पूरे आकाशपथ को बड़े गर्व से लांघते हुए सूर्य के ये घोड़े निश्चय ही आप के पापों का नाश करें।

**टिप्पणी :-** हरिहयहरितो में वृत्त्यनुप्रास अलंकार है। घोड़ों द्वारा समीर को हराने में तथा मन को हराने में असम्बन्धातिशयोक्ति है। पद्य संख्या ३० से पद्य संख्या ३६ तक स्रग्धरा छन्द प्रयुक्त है।

**नित्यं वक्त्रानुवक्रायततरकविकाः क्वापि नासादयन्तो**
**विश्रामं योजिता ये विपुलनवधूराधारणे चारुणेन।**
**वाहाः साहायके हासति विततपथोल्लंघनेऽपि व्यजन्त-**
**स्त्रायन्तां तीव्रभानोस्त्रिदशवरनुतास्तेऽनिशं कल्मषाद्वः ॥३१॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** नित्य मुख के भीतर लगी टेढ़ी अधिक लम्बी लगाम वाले, अरुण के द्वारा विशाल नये रथ के जूए में जोते गये, कहीं भी विश्राम न लेते हुए, सहायक न मिलने पर भी विस्तीर्ण पथ को पार करने से हवा उड़ाते हुए, श्रेष्ठ देवताओं द्वारा नमन किये जाते हुए वे प्रचण्ड सूर्य के घोड़े आप को निरन्तर पाप से बचाते रहें।

**टिप्पणी :-** यहां सूर्य के घोड़ों की क्रियाओं का स्वाभाविक वर्णन होने से स्वभावोक्ति अलंकार है। सूर्य के घोड़ों (वाहाः) के लिए साभिप्राय विशेषणों का प्रयोग होने से परिकर अलंकार भी है। उक्तैर्विशेषणैः साभिप्रायैः परिकरो मतः। साहित्यदर्पण १०, ५७

**नासानिश्श्वासनिवातैः श्रमविततततैर्मारुतं भर्त्स्यन्त-**
**स्तारा दूरात्किरन्तो गगनपरिसरे पुच्छसंवेल्लनेन।**
**हेषारावैः समन्ताज्जलनिधिनिनदोड्डामरैः पूरयन्तो**
**ब्रह्माण्डं चण्डरश्मेर्भावविकमविकलं वाजिनो वो दिशन्तु ॥३२॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** थकान के कारण अधिक बढ़ी हुई नथुनों से निकली (ज़ोर ज़ोर से चलती हुई) सांसों से वायु को धमकाते हुए, गगन प्राङ्गण में

अपनी पूंछों के हिलाने से तारों को दूर से ही तितर बितर करते हुए; जलनिधि केगर्जन के समान भयानक हिनहिनाहट की आवाज़ों से सभी ओर से ब्रह्माण्ड को भरते हुए चण्डरश्मि सूर्य के घोड़े आप को सम्पूर्ण सांसारिक (सुख) दें।

**टिप्पणी :-** यहां विभिन्न क्रियाओं का एक कारक वाजिनः के साथ सम्बन्ध होने से दीपक अलंकार है।

**अत्रस्ता बृंहितौघात् सुरपतिकरिणो वारिधिध्वानधीरात्**
**प्राच्यां सेव्यस्वकीयप्रभुसुतमहिषोद्वीक्षिता दक्षिणस्याम्।**
**ह्रेषन्तः पश्चिमाम्भोनिधिजलवडवा वीक्ष्य वीक्ष्यातिहर्षाद्**
**व्योमाध्वन्यास्वरन्तामशुभभयभिदे वीतयो घर्मभानोः ॥३३॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** प्राचीदिशा में बढ़े हुए परिमाण वाले अर्थात् मोटे और समुद्र की गर्जना के समान ऊंची चिंघाड़ वाले ऐरावत हाथी से न डरे हुए, दक्षिणदिशा में अपने सेवा करने योग्य स्वामी के पुत्र यम के भैंसे के द्वारा देखे हुए, पश्चिमसमुद्र में दरयाई घोड़ियों को देख देख कर खुशी से हिनहिनाते हुए आकाश मार्ग में उष्ण किरणों वाले सूर्य के घोड़े अशुभ के भय को नष्ट करने के लिए शब्द करते रहें।

**टिप्पणी :-** यम सूर्यपुत्र हैं जिन का वाहन भैंसा है। यहां एक कारक घोड़ों के साथ अनेक क्रियाओं का सम्बन्ध होने से दीपक अलंकार है।

**पीता हेमच्छदौघैर्मुरमथनरथाः स्वेच्छया नीलवर्णाः**
**स्थूलाः स्वान्तप्रकाराः प्रकटिततनवः सर्वदा गन्धवाहाः।**
**विश्रामं नाप्नुवाना हरिपदसरणी जाङ्घिका मङ्गलानां**
**पातङ्गाः संहतिं वो ददतु नवनवां चण्डवेगास्तुरङ्गाः ॥३४॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** मुरारि कृष्ण के रथ में जुड़ने वाले, स्वभाव से नीले परन्तु सोने के पतरों के समूह से पीले हुए, सूर्य के तीव्र वेग वाले घोड़े सूर्य के विषुवीय पथ पर भागते हुए दूत, विश्राम न करते हुए, आप को मङ्गल वस्तुओं के नये नये ढेर देते रहें। ये घोड़े स्थूल होते हुए (मन तो सूक्ष्म है) मन जैसे हैं, सर्वदा प्रकट शरीर होते हुए (वायु अदृश्य है) वायु जैसे हैं।

**टिप्पणी :-** सूर्य के घोड़ों के स्थूल होते हुए भी मन जैसे (मन तो सूक्ष्म होता है) तथा शरीर को प्रकट करने वाले होते हुए भी वायु जैसे (वायु तो अदृश्य होता है) होने से यहां विरोधाभास अलंकार है। प्रथम पंक्ति में तद्गुण अलंकार है।

**अङ्गैरिन्द्रायुधेन स्फुटमिव घटितैः शम्भुशूलेन किं वा**
**खण्डैश्चक्रस्य विष्णोर्जगदुपकृतये योजितै र्वा खुराग्रैः।**
**त्वष्ट्रा जानेऽतियत्नात्पवनजवजितो वाजिनः सप्तसप्ते-**
**र्ये सृष्टास्तेऽनिशं वै भवदघदलने बद्धकक्ष्या भवन्तु॥३५॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** मैं ऐसा समझता हूं कि (देवों के शिल्पी) विश्वकर्मा ने स्पष्ट ही वज्रायुध से बनाये गये अथवा शिव के त्रिशूल से बनाये गये अङ्गों से युक्त, जगत् के उपकार के लिए विष्णु के चक्र के टुकड़ों से जोड़े गये खुरों से युक्त, पवन के वेग को जीतने वाले सूर्य के जिन घोड़ों को बड़े यत्न से बनाया है वे निश्चय ही निरन्तर आप के पापों को नष्ट करने में कटिबद्ध हों।

**टिप्पणी :-** यहां असम्बन्ध में सम्बन्ध बताने के कारण अतिशयोक्ति अलंकार है तथा जाने शब्द का प्रयोग होने से उत्प्रेक्षा अलंकार है।

**विश्रामे क्वापि देशे नवयवससमास्वादने तोयपाने**
**येषां नैवावकाशो नियमितगगनाध्वप्रयाणोन्मुखानाम्।**
**श्रान्तानां क्षुत्पिपासाकुलतरमनसामप्यहो स्वामिसेवा-**
**सक्तानां तेऽद्भुता वो विदधतु कुशलं सप्तयः सप्तसप्तेः ॥३६॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जिन्हें किसी भी स्थान में विश्राम करने का, नई घास को चखने का, पानी पीने का भी अवकाश नहीं मिल पाता है। जो नियमित रूप से आकाश मार्ग पर चलने को तैयार रहते हैं तथा जो थके होने पर भी, भूख प्यास से अधिक व्याकुल मन वाले होकर भी स्वामी की सेवा में लगे रहते हैं, सप्तसप्ति सूर्य के वे अद्भुत घोड़े आप का मंगल करें।

**टिप्पणी :-**यहां थकान, भूख, प्यास आदि कारणों के होने पर भी विश्राम, घास चरना, जल पीना आदि कार्यों का कथन न होने से विशेषोक्ति अलंकार है।

**कुर्वन्त्यन्धतमिस्त्रशौरिभचमू वृन्दान्यमन्दादरं**
**यान्याकाशजलाशये निशि निशि क्रीडानुबन्धं चिरात्।**
**यत्रासेन लयं व्रजन्ति पुरतस्तान्येव जाने क्वचित्**
**ते वाहास्तिमिरद्विषो विदधतु श्रेयांसि भूयांसि नः ॥३७॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** प्रत्येक रात्रि में आकाश रूपी जलाशय में गहन अन्धकार रूपी भैंसों के जो सैन्यसमूह चिरकाल से बहुत मज़े से क्रीड़ा करते हैं। मैं समझता हूं जिनके सामने भय के कारण वही समूह कहीं छिप जाते हैं, वे अन्धकार के शत्रु (सूर्य के) घोड़े हमारा बहुत कल्याण करें।

**टिप्पणी :-** यहां पहले गहन अन्धकार पर भैंसों की सेना का आरोप है। फिर आकाश पर जलाशय का आरोप है अतः प्रथम दो पंक्तियों में परम्परितरूपक अलंकार है। तृतीय पंक्ति में उत्प्रेक्षा की गई है कि सूर्य के घोड़ों के डर से वे भैंसे कहीं छिप गये हैं अतः उत्प्रेक्षा अलंकार है।

छन्द शार्दूलविक्रीडित

**विघ्नारातिर्गणानामिव मदनरिपोः पूर्वरङ्गोऽखिलानां**
**नाट्याङ्गानामिवाह्नामिव विबुधवरस्याब्जयोनेर्मुहूर्तः।**
**सेनानी निर्जराणामिव तिमिरविरोधीव सर्वग्रहाणां**
**वाहानामग्रयायी स भवतु सवितुः काश्यपिः सम्पदे वः ॥३८॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** शिव जी के गणों में गणेश के समान, सभी नाट्याङ्गों में पूर्वरङ्ग के समान, देवों में श्रेष्ठ ब्रह्मा के दिनों में मुहूर्त के समान, देवताओं में कार्त्तिकेय के समान, सभी ग्रहों में अन्धकारद्वेषी सूर्य, सारथियों में सबसे अग्रणी सूर्य का सारथि कश्यपपुत्र अरुण आप को सम्पत्ति प्रदान करे।

**टिप्पणी :-** यहां एक उपमेय की उपमा बहुत से उपमानों से दी जाने के कारण मालोपमा अलंकार है।

पद्य संख्या ३८ से पद्य संख्या ४३ तक स्रग्धरा छन्द है।

**दृष्ट्वा स्वर्वारणेन्द्रं हरिति बलरिपोः संस्थितं किन्नरीणां**
**पार्श्वस्थानां च हर्षाच्छिथिलितगतयो वीक्ष्य वीक्ष्याननानि।**
**सूर्याश्वा दक्षिणस्यां दिशि यममहिषान्( भर्त्सयन्तः ) प्रयाताः**
**पायात्सूतोऽरुणोऽसौ पवनसमजवान् वाजिनस्तान् नुदन् वः ॥३९॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** इन्द्र की दिशा (पूर्वदिशा) में खड़े स्वर्गलोक के ऐरावत हाथी को देखकर तथा पास ही खड़ी किन्नरियों के मुखों को बार बार देखकर हर्ष से शिथिल हुई गति वाले सूर्य के घोड़े यम के भैंसे को धिक्कारते हुए दक्षिणदिशा की ओर भागने लगे। पवन के समान वेग वाले उन घोड़ों को हांकता हुआ वह सारथि अरुण आप की रक्षा करे।

**टिप्पणी :-** चतुर्थ पंक्ति का पाठ पाण्डुलिपि में अत्यन्त अव्यवस्थित होने के कारण संशोधित पाठ दिया गया है।

**यत्कान्त्या शोणिमानं रथतुरगततिः प्रापिता पार्श्वगानां**
**नीता भाभिः पुनः स्वां रुचिममरगिरेरिन्द्रनीलस्थलीनाम्।**
**शीर्षच्छेद्या त्रियामा विपुलवधपटं विक्षिपन् कान्तिपुञ्ज-**
**व्याजेनासौ सदा वः प्रभवतु भवतां भूतये सूर्यसूतः ॥४०॥**

**इति सूतवर्णनम्।**

**हिन्दी अनुवाद :-** जिस (अरुण) की कान्ति से रथ के घोड़ों की पंक्ति पहले लाली को प्राप्त कर, पास से निकलती हुई सुमेरु पर्वत की इन्द्रनीलमणिभूमियों की आभा से फिर अपनी (नील) कान्ति को पा लेती है। रात्रि का सिर काटने योग्य है, (यह सोच कर) अपनी लाल कान्ति के बहाने से उस पर विशाल वधवस्त्र डालता हुआ वह सूर्य का सारथि सदा आप का कल्याण करे। इस प्रकार यहां सारथि का वर्णन हुआ है।

**टिप्पणी :-** सूर्य के घोड़ों का रंग नीला था परन्तु सूर्य के सारथि अरुण की कान्ति से उन्होंने वह रंग त्याग कर लाल रंग प्राप्त कर लिया इस लिए यहां तद्गुण अलंकार है। जब वह रथ इन्द्रनील मणिभूमियों के पास पहुंचा तो उन की आभा से उन घोड़ों ने फिर अपनी नील कान्ति को पा लिया। तृतीय

पंक्ति में अरुण की कान्ति पर वधवस्त्र का आरोप है जिसे अरुण ने रात्रि (वध्या) पर डाल दिया है। यहां शुद्धापह्नुतिगर्भा रूपकातिशयोक्ति अलंकार है।

**यं निःशेषाः सरोजाः प्रसरमयबृहद् वास्तुसारं विचिन्त्य**
**त्वष्टा जानेऽतियत्नाद् व्यरचयदणुभिर्मारुतैर्मानसैर्वा।**
**मूर्च्छत्कल्पान्तवातप्रबलजवहठोल्लंघिपाटच्चरोऽसौ**
**त्रैलोक्याश्चर्यकारी दिशतु तव मुदं स्यन्दनश्चण्डरश्मेः ॥४१॥**

**हिन्दी अनुवाद :–** मैं समझता हूं कि विस्तृत विशाल वास्तुशास्त्र को विचार कर सम्पूर्ण कमलों ने और त्वष्टा ने वायु के कणों अथवा मन के अणुओं से यत्नपूर्वक जिस (रथ) को बनाया, विनाशकारी प्रलय की आंधी के प्रबल वेग का हठात् उल्लंघन कर उस को लूटने वाला अर्थात् अतिशय वेग वाला, तीनों लोकों को आश्चर्य चकित करने वाला, प्रचण्ड किरणों वाले सूर्य का वह रथ आप को आनन्दित करे।

**टिप्पणी :** –यहां अतिशयोक्तिमूलक उत्प्रेक्षा अलंकार है। सूर्य के रथ में कल्पान्तवायु के वेग को लूटने वाले लुटेरे की उत्प्रेक्षा की गई है। प्रथम दो पंक्तियों में अतिशयोक्ति अलंकार है क्योंकि रथ की संरचना में वायवीय अणुओं तथा मानस अणुओं का प्रयोग बताया गया है।

**आरात् ताराः किरन्ति प्रबलतरतराः क्रान्तदिक्षु ग्रहौघ-**
**ग्लानिं स्पर्शाद् दिशन्ति प्रमथिततुहिनांशूनि सङ्घर्षणेन।**
**अभ्रान्तभ्रामिताभ्राज्यतिविषसरसः क्षामतापादकानि**
**श्रेयो भानो र्दिशन्तां गगनपरिसरे स्यन्दनक्रीडितानि ॥४२॥**

पार की हुई दिशाओं में स्पर्श मात्र से प्रबलतर तारों को बिखेरती हुईं, ग्रहों के समूह को म्लान करती हुईं, घर्षण से चन्द्रमा को मसलती हुईं, बादलों के प्रदेश में घुमाई हुई चमकीली ज्योतियों के सरोवर को क्षीण करती हुईं, आकाश परिसर में प्रवर्तमान सूर्य के रथ की क्रीडायें आप का कल्याण करें

**टिप्पणी**–यही सूर्यरथ की क्रीड़ाओं का अनेक क्रियाओं से सम्बन्ध होने के कारण दीपक अलंकार है।

सैवैका विस्तृता धूः स च जवतिजवः ख्यातिमान् सोऽनुकर्षः
सैवाजिस्तद्रथाङ्गं स च विपुलतरः कूबरस्ता वरत्राः।
कल्पान्तेऽप्यात्मरूपं न जहति निबिडा नापि जीर्णत्वभाजो
यस्मिन् स स्ताद्विभूत्यै दशशतकिरणस्यन्दनोऽ त्यद्भुतो वः ॥४३॥

**हिन्दी अनुवाद :–** जिस (रथ) में वही विशाल धुरी है, वही चलने का वेग है, वही प्रसिद्ध धुरे का लट्ठा है, वही रणक्षेत्र है, वही चक्र है वही जुए की विशाल बल्ली है, घोड़ों की छाती से बंधी पट्टी या रस्सी (तसमा) वही है, ये सब मज़बूत (वस्तुएं) कल्पान्त में भी अपना रूप नहीं छोड़तीं तथा जीर्णत्व को प्राप्त नहीं होतीं, सहस्रकिरण सूर्य का वह अद्भुत रथ आप का कल्याण करे।

**टिप्पणी :–**कल्पान्त उपस्थित होने पर सभी वस्तुएं जीर्ण शीर्ण हो कर अपना रूप त्याग देती हैं पर यहां कल्पान्त रूप नाश के कारण के होने पर भी सूर्य के रथ के सभी अङ्ग वैसे के वैसे हैं, न वे जीर्णत्व को प्राप्त हुए हैं न उन्होंने अपना रूप त्यागा है। अतः यहां विशेषोक्ति अलंकार है।

यः स्वच्छे सुरकुट्टिमे सुरवधूक्षिप्तप्रसूनभ्रमं
ताराणां निकरः करोति जगतो विभ्राजमानो निशि।
तं दूराद् विकिरन्ति तार्क्ष्यजयिना वेगेन यद्वाजिनो
नूनं स प्रथितो रथो दिनमणेरत्यद्भुतः पातु नः ॥४४॥

**हिन्दी अनुवाद :–** जो तारकसमूह रात्रि में जगत् को प्रकाशित करता हुआ, देवों के स्वर्ग के स्वच्छ फर्श पर सुरवधुओं द्वारा फैंके गये फूलों के भ्रम को उत्पन्न करता है, उसे जिस के घोड़े दूर से ही गरुड़ को जीतने वाले वेग से परे फैंक देते हैं निश्चय ही वह प्रसिद्ध, परम अद्भुत सूर्यरथ हमारी रक्षा करे।

**टिप्पणी :–** यहां तारासमूह में सुरवधुओं द्वारा फैंके गये फूलों का भ्रम होने से भ्रान्तिमान् अलंकार है।

छन्द शार्दूलविक्रीडित

**आगारं ज्योतिषां यद् यदखिलजगतां लोचनं यन्निधानं**
**कल्याणानां भवाब्धौ भयकृति पततां यानपात्रं नृणां यत्।**
**चिन्तारत्नं त्रिलोकीनयनपथगतं पावनं पावनानां**
**तद् वः पायादपायात् त्रिभुवनमहितं मण्डलं चण्डरश्मेः ॥४५॥**

**हिन्दी अनुवाद :-**जो ज्योतियों का घर है, सारे विश्व का नेत्र है, सभी कल्याणों का खज़ाना है, भयानक भवसागर में गिरते हुए मनुष्यों के लिए नौका है, तीनों लोकों की दृष्टि में पड़ा हुआ चिन्तामणि है, पवित्र करने वालों को भी पवित्र करने वाला है, तीनों भुवनों में सम्मानित चण्डरश्मि सूर्य का वह मण्डल आप को दुःख से बचाए।

**टिप्पणी :-**यहां एक सूर्यमण्डल का अनेक प्रकार से उल्लेख होने के कारण उल्लेख अलंकार है।

पद्य संख्या ४५ से पद्य संख्या ४९ तक स्रग्धरा छन्द प्रयुक्त है।

**चक्षुर्भावं पुरारेः प्रथयति न परं यत् सदा लोकचक्षु-**
**र्यत्राशाः स्युः प्रसन्नाः समुदयति न परं स्वामिनामर्थिनां च।**
**यत्पङ्कं च प्रभूतं शमयति न परं भूतले देहभाजां**
**देहेऽपि प्रायशस्तद् दिशतु दिनकृतो मण्डलं मङ्गलं वः ॥४६॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जो शिव के नेत्रभाव को प्रकट करता है। (अर्थात् जो शिव का नेत्र बना हुआ है)। इसके अतिरिक्त जो सदा लोक का चक्षु भी है, जिस के उदित होने पर दिशायें प्रसन्न हो जाती हैं इस के अतिरिक्त स्वामियों और याचकों की आशायें भी पूरी होती हैं जो पृथिवी पर बहुत बड़े कीचड़ को सुखा देता है इस के अतिरिक्त जो देहधारियों के देह में निहित पाप को भी सर्वथा नष्ट कर देता है। सूर्य का वह मण्डल आप का कल्याण करे।

**टिप्पणी :-**यहां सह शब्द के पर्याय न परं का प्रयोग है तथा सहोक्ति अलंकार है। यहां चक्षु, आशा, पङ्क शब्दों के दो दो अर्थ हैं जैसे पृथिवी के

सम्बन्ध में पङ्कं शमयति का अर्थ है कीचड़ सुखा देना और प्राणियों के सम्बन्ध में अर्थ है पाप को या रोग को नष्ट करना।

चतुर्थ पाद में द् म् वर्णों की आवृत्ति होने से वृत्त्यनुप्रास अलंकार है।

ध्वान्ताम्भोनिध्यगस्त्यः कुमुदकुवलयस्वापनास्त्रं महांहः
प्रायश्चित्तं नु मूर्त्तं युगचरपतगप्रीतिपीयूषकुम्भः।
त्रैलोक्यालोकसिद्धाञ्जनमुदयगिरेरद्भुतं मौलिरत्नं
बिम्बो दद्यात् सुखं वो बलमथनहरित्कुण्डलं चण्डरश्मेः ॥४७॥

**हिन्दी अनुवाद :-** अन्धकार रूपी समुद्र के लिए अगस्त्य मुनि, श्वेत कुमुदिनियों और नील कुमुदों को सुलाने का अस्त्र, महापाप का मूर्तिमान् प्रायश्चित्त, चक्रवाकयुगल के लिए आनन्दामृत का कुम्भ, तीनों लोकों को देखने के लिए दिव्य काजल, उदयपर्वत का अद्भुत शिरोमणि, पूर्वदिशा (बलभिद् इन्द्र की दिशा) का कुण्डल, प्रचण्डकिरणों वाले सूर्य का बिम्ब आप को सुख दे।

**टिप्पणी :-** यहां एक सूर्यबिम्ब का अनेक प्रकार से उल्लेख होने के कारण उल्लेख अलंकार है। कुमुदकुवलय, प्रीतिपीयूष में वर्णों की सकृदावृत्ति से वृत्त्यनुप्रास अलंकार भी है।

स्वच्छे विभ्राजमानं गगनसरसि यद् याति रक्तोत्पलाभां
कालव्यालस्य रम्यं यदपि खलु शिरस्संश्रितं मौलिरत्नम्।
आकाशेन्दीवरेऽपि श्रयति च हरिते केसरस्यापि लक्ष्मीं
मार्तण्डस्य श्रियं तत्प्रबलयतु जगन्मण्डनं मण्डलं वः ॥४८॥

**हिन्दी अनुवाद :-** निर्मल गगनसरोवर में चमकता हुआ जो लाल कमल की शोभा को प्राप्त होता है, जो काल रूपी सर्प के मस्तक पर स्थित सुन्दर शिरोमणि है, आकाशरूपी नील कुमुद में भी जो केसर के फूलों की (लाल) शोभा को रखता है, जगत् का आभूषण वह सूर्यमण्डल तुम्हारी शोभा को बढ़ाए।

**टिप्पणी :**—यहां आकाश पर सरोवर का आरोप है तथा सूर्यमण्डल की उपमा लाल कमल से दी गई है। काल पर सर्प का आरोप है और सूर्यमण्डल पर मणि का आरोप है अतः उपमा और रूपक अलंकार है। तीसरे पाद में विरोधाभास है अतः अनेक अलंकारों की संसृष्टि है। मण्ड मण्ड की सकृत् आवृत्ति होने से छेकानुप्रास है।

**कुम्भः किं शातकौम्भः प्रविहितशकुनिध्वानकोलाहलाभि-**
**र्दिक्कान्ताभिः पयोधेः सुविततविलसद्रश्मिरूपै र्मयूखैः।**
**आकृष्टो यः समस्तं धरणीतलमिदं पूरयन् कान्तिपूरै-**
**र्बिम्बः सोऽर्कस्य दिश्यादतुलपृथुमहाः सर्वदा वाञ्छितं वः ॥४९॥**

**हिन्दी अनुबाद :**— क्या यह सुवर्णघट पक्षियों की कलरव ध्वनिरूप कोलाहल करती हुई दिशारूपी रमणियों ने लम्बी लम्बी किरण रूपी रज्जुओं से समुद्र के बीच से खींच निकाला है जो सारे पृथिवीतल को प्रकाश से भर रहा है ? सूर्य का वह अनुपम, विस्तृत, विशाल तेजोबिम्ब सर्वदा आप सब की मनोकामना पूर्ण करे।

**टिप्पणी :**—यहां दिशाओं (प्रस्तुत) पर सुन्दर रमणियों (अप्रस्तुत) के व्यवहार का आरोप है। परस्पर बतियाती हुईं नारियां लम्बी रस्सी से घड़े को बांध कर पानी निकाल रही हैं। कवि कहता है कि क्या दिशा रूपी वधुओं ने किरणों की लम्बी रस्सी से इस सुनहरे घट (सूर्य) को बांध कर समुद्र में से खींच निकाला है ? और फिर उस प्रकाश से पृथिवीतल को भर दिया है? प्रस्तुत पर अप्रस्तुत के व्यवहार का आरोप होने से यहां सन्देहमूलक समासोक्ति अलंकार है।

**यत्प्राचीवदने बिभर्ति विलसत् सिन्दूरबिन्दुप्रभां**
**शोणाभं दिवसश्रियोऽरुणकैरादर्शमन्वेति यत्।**
**सन्ध्याया निजरोचिषानुरुचिरं क्रीडोचितं कन्दुकं**
**तत् पायादुदयत् प्रभातसमये ब्रध्नस्य नो मण्डलम् ॥५०॥**

इति मण्डलवर्णनम्।

**हिन्दी अनुवाद :-** जो (सूर्यमण्डल) प्रकाशित होकर पूर्व दिशा (नायिका) के मुख पर चमकते हुए सिन्दूर बिन्दु की कान्ति को धारण करता है, जो अपनी लाल किरणों से लाल शोभा वाला होकर दिवसलक्ष्मी (नायिका) के लाल हाथों में पकड़े लाल शोभा वाले दर्पण का अनुकरण करता है, जो अपनी लाली के अनुरूप रंग वाली एवं सुन्दर, सन्ध्या (नायिका) की खेलने की गेंद है वह सूर्य मण्डल प्रभात समय में उदय होता हुआ हमारी रक्षा करे।

इस प्रकार यहां सूर्यमण्डल का वर्णन हुआ है।

**टिप्पणी :-** यहां पूर्वदिशा, दिवसलक्ष्मी और सन्ध्या पर नायिकाओं के व्यवहार का आरोप होने से उपमागर्भित रूपकानुप्राणित समासोक्ति अलंकार है। एक सूर्यमण्डल का अनेक प्रकार से उल्लेख होने से उल्लेख अलंकार भी है।

छन्द शार्दूलविक्रीडित

**श्रेयः श्रेणीनिधानं किमपि तनुभृतां विश्वरक्षैकरत्नं**
**वाञ्छादानद्युशाखी शिवपदपदवीप्राप्तिहस्तप्रदीपः।**
**आपत्तिस्तारकाणां कृपणजनमनःप्रीतिपीयूषकुम्भो**
**दम्भोलिर्दीर्घपापोत्करधरणिरुहामस्तु सूर्यः श्रिये वः ॥५१॥**

**हिन्दी अनुवाद :** – शरीरधारियों के लिए कल्याणशृंखला का अद्‌भुत खज़ाना, विश्व की रक्षा के लिए एकमात्र रत्न (ताबीज), कामनाओं को पूर्ण करने में स्वर्गलोक का कल्पवृक्ष, शिवलोक के मार्ग को ढूंढ कर प्राप्त करने के लिए हाथ में रखा दीपक, तारागण के लिए आपत्ति, दुःखी जन के हृदयों को आनन्दित करने वाला अमृत का कुम्भ तथा बड़े ऊंचे पाप वृक्षों के लिए वज्र वह सूर्य आप का कल्याण करे।

**टिप्पणी–** यहां एक सूर्य का विविध प्रकार से वर्णन होने से उल्लेख अलंकार है। पद्य संख्या ५१ से ८५ तक स्रग्धरा छन्द प्रयुक्त है।

**कुर्वंल्लोकस्थितिं यो दृढतररचनां ध्वस्तदोषानुषङ्गः**
**क्ष्माभृन्मौलिस्थिताङ्घ्रिः प्रतिदिनमुदयं याति विश्वैकवन्द्यः।**

**लक्ष्मीपात्रं वितन्वञ्जगति गुणिगणं सर्वतेजस्सु धुर्यो**
**विघ्नौघात् त्रायतां वः स विषमविषमाच्चक्रवर्ती ग्रहाणाम् ॥५२॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** रात्रि के सम्बन्ध को समाप्त कर,(दोषों का साहचर्य समाप्त कर) संसार की स्थिति को अधिक दृढ करता हुआ, विश्व द्वारा वन्दनीय वह प्रतिदिन पर्वतशिखर पर पैर रख, (राजाओं के मस्तकों पर अपना पैर रखता हुआ) उदित होता है। कमलों के समूह को (गुणियों के समूह को), लक्ष्मी का कृपापात्र बनाता हुआ, सभी तेजों में अग्रगण्य ग्रहों का चक्रवर्ती राजा वह सूर्य आप को कठिन से कठिन विघ्नसमूह से बचाये।

**टिप्पणी**—यहां श्लेषगर्भित विशेषणों के प्रयोग द्वारा प्रस्तुत सूर्य पर अप्रस्तुत चक्रवर्ती राजा के व्यवहार का आरोप किया गया है अतः समासोक्ति अलंकार है।

**गत्या गोभिश्च लोकं पटुभिरविरतं रञ्जयन्मानसे यः**
**स्वच्छे हृष्टः खचारी खलु निजनिलयं याति पक्षद्वयेन।**
**श्रेयःश्रेणिं वितन्वञ्जगति बहुमताद् दर्शनाल्लोहिताङ्घ्रि-**
**हंसः पायादपायाद् घनतिमिरमहावैरकृत् सोऽनिशं वः ॥५३॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** सूर्य पक्ष-घने अन्धकार से महावैर करने वाला हर्षित हुआ जो सूर्य अपनी गति से तथा प्रखर किरणों से (हंस पक्ष-जो हंस अपनी चाल से तथा ऊंची वाणियों से) निरन्तर लोगों को निर्मल मन में आनन्दित करता हुआ, (हंस पक्ष-स्वच्छ मानसरोवर में लोगों को आनन्दित करता हुआ) दो पक्षों अर्थात् उत्तरायण और दक्षिणायन की राशियों से आकाश में विचरण करता हुआ (हंस पक्ष-दो पंखों से आकाश में उड़ता हुआ), अस्ताचल को जाता है। (हंसपक्ष-अपने घर मानसरोवर को जाता है)। लाल किरणों वाला वह सूर्य (हंसपक्ष-लाल पैरों वाला वह हंस) बहुमूल्य दर्शन से संसार के कल्याणों की शृंखला को फैलाता हुआ विघ्नों से निरन्तर आप की रक्षा करता रहे।

**टिप्पणी**—यहां श्लेष के माध्यम से द्वयर्थक शब्दों का प्रयोग कर के प्रस्तुत सूर्य पर अप्रस्तुत हंस के व्यवहार का आरोप किया गया है अतः

समासोक्ति अलंकार है।

**इन्द्रो निस्तन्द्रमग्निर्वृतविनयभरं क्षान्तिपूर्वं कृतान्तो**
**दूरप्रह्वोत्तमाङ्गं रजनिचरपतिः स्वस्थचित्तं प्रचेताः।**
**सानन्दं गन्धवाहो दृढमति धनदः साभिलाषं गिरीशो**
**भक्त्याजः स्तौति नित्यं मुररिपुरपि यं सोऽवताद्वो दिनेशः ॥५४॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** इन्द्र आलस्य रहित होकर, अग्नि विनम्रता से युक्त होकर, यमराज सहनशीलता से, रावण दूर से सिर झुका कर, वरुण स्थिरचित्त हो कर, वायु आनन्द सहित, कुबेर अति दृढ़ बुद्धि होकर, शिव अभिलाषा पूर्वक, ब्रह्मा तथा विष्णु भी भक्तिभाव से नित्य जिस की स्तुति करते हैं वह दिन का स्वामी सूर्य आप की रक्षा करे।

**टिप्पणी**—यहां एक ही क्रिया स्तौति का अनेक कारकों इन्द्र, अग्नि, कृतान्त आदि से सम्बन्ध होने के कारण क्रियादीपक अलंकार है।

**दोषोद्भूतिः खलेषु ग्रहगणकलना सापि तेष्वेव दृश्या**
**तारावृत्तिर्जनाक्ष्णौ विलसति तमसः स्थानमन्त्ये गुणे च।**
**कार्ष्ण्यं कान्तालकेषु प्रणिहितवसति त्विष्प्रभावुज्जिहाने**
**यस्मिन्सोऽव्यात्त्रिलोकीनुतचरणयुगश्चित्रभानुस्सदा वः ॥५५॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जिस ज्योतिष्पति सूर्य के उदित होने पर दोषों की उत्पत्ति खलों में ही दिखाई देती है (रात्रि की उत्पत्ति आकाश में दिखाई नहीं देती)। वह गलग्रहण आदि करने की गिनती भी उन्हीं दुष्टों में दिखाई देती है (ग्रहगणना आकाश में दिखाई नहीं देती), तारों की स्थिति लोगों की आंखों में शोभा देती है (आकाश में तारों की स्थिति दिखाई नहीं देती), तमोगुण का स्थान अन्तिम गुण में ही होता है (तमस् आकाश में दिखाई नहीं देता), कालेपन ने रमणियों की अलकों में निवास रखा है (अन्धेरा आकाश में तथा जगत् में नहीं है), तीनों लोक जिस के चरण युगल में प्रणाम करते हैं वह रंगबिरंगी किरणों वाला सूर्य तुम्हारी रक्षा करे।

**टिप्पणी :-** यहां श्लेषानुप्राणित आर्थी परिसंख्या अलंकार है जिस में

प्रश्नपूर्वक या बिना ही प्रश्न के कही गई बात द्वारा उसी प्रकार की अन्य वस्तु का निषेध प्रकट होता है। जैसे यहां सूर्य के उदित होने पर दोषोद्भूति (दोषों की उत्पत्ति) खलों में दिखाई देती है दोषोद्भूति (रात्रि की अभिव्यक्ति) आकाश आदि में नहीं होती। यहां निषेध शब्द से नहीं कहा गया है, वह अर्थगम्य है।

**शम्भोः कण्ठो मुरारिः परभृतनिवहः काकसङ्घः कृपाणो**
**गौराङ्गीकेशपाशः स च हरिणमदस्तच्च शीतांशुचिह्नम्।**
**अद्यापि श्यामलिम्ना विबुधवर निजेनैव लिप्तानि धौतं**
**किं वाकारि त्वयेत्थं हसति परिजनो यं स वोऽव्यादिनो वः ॥५६॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** हे देवश्रेष्ठ, शम्भु का कण्ठ, विष्णु, कोकिलों का समूह, कौओं का समूह, कृपाण, गौराङ्गी के केशपाश, हरिण की कस्तूरी, और वह चन्द्रमा का कलङ्क, ये सब अभी भी अपनी कालिमा से लिप्त हैं, फिर तुम ने क्या धोने का कार्य किया है ? ऐसा परिहास परिजन जिस का करते हैं वह स्वामी (सूर्य) तुम्हारी रक्षा करे।

**टिप्पणी :-** यहां व्याजस्तुति अलंकार है। उपरि दृष्टि से तो सूर्य की निन्दा की जा रही है कि शिव के कण्ठ, भगवान् कृष्ण, कोकिलों के समूह आदि की कालिमा वैसी की वैसी है तो उस ने कैसा अन्धकार या कालिमा दूर की है पर वस्तुतः यहां सूर्य की स्तुति है कि उसने संसार का सारा अन्धकार समाप्त कर दिया है।

**देवस्यैकेऽनुमानादुपमितिवचनाच्चापरे शब्दतोऽन्ये**
**जल्पन्त्यर्थस्य लाभात्कतिचिदपि परञ्ज्योतिषो यस्य सिद्धिम्।**
**यं तर्कः संशयो वा स्पृशति न च विपर्याससगन्धः कदाचित्**
**सैष प्रत्यक्षदेवस्तनुरतनुमुदे जायतामष्टमूर्तेः ॥५७॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** परम ज्योति रूप जिस देव की सिद्धि का बखान कुछ लोग अनुमान से, कुछ उपमान के कथन से, अन्य लोग शब्द से तथा कुछ विशेष अर्थ से करते हैं। जिसे तर्क, संशय तथा विपर्यय की गन्ध छूती तक नहीं, उस अष्टमूर्ति शिव का शरीरभूत यह प्रत्यक्ष सूर्यदेव आप के विस्तृत सुख के लिए हो।

**टिप्पणी**—यहां कवि शैवदर्शन के सिद्धान्त का उल्लेख करता है जिस के अनुसार पंच महाभूत पृथिवी जल अग्नि वायु आकाश और सूर्य चन्द्र तथा जीव ये सभी शिव के शरीर हैं। शिव स्वयं प्रकाश रूप हैं जिन्हें अनुमान, उपमान आदि द्वारा वर्णित किया जाता है। जिन्हें न तर्क से जाना जा सकता है न विपर्यय बुद्धि से। संशय भी उन्हें छूता नहीं, ऐसे प्रकाशरूप शिव का ही एक साक्षात् रूप सूर्य है।

**यातिस्थैर्यं धरित्री शुचिरपि विकृतिं याति नैवोज्झति स्वं**
**नैवाम्भोपि स्वभावं जगति समगति दृश्यते गन्धवाहः।**
**व्योमापि स्वच्छमुद्यत्खरकरनिकरध्वस्तगाढान्धकारे**
**यस्मिन्पाति त्रिलोकीं स दहतु दुरितं देवदेवो रवि र्वः ॥५८॥**

**हिन्दी अनुवाद** :- उदित होती हुई प्रखर किरणों के समूह से गाढान्धकार को ध्वस्त करने वाले जिस सूर्य के तीनों लोकों की रक्षा करने पर पृथिवी स्थिरता को प्राप्त होती है, चन्द्र विकृति को प्राप्त होता है, जल भी अपने स्वभाव को नहीं छोड़े ऐसा नहीं होता, वायु समान गति से चलता है, आकाश निर्मल होता है, वह देवों का देव सूर्य आप के दुष्कर्म को जला दे।

**टिप्पणी** :— यहां शुचिरपि विकृतिं याति में विरोधाभास अलंकार है। परमतेजस्वी सूर्य के उदित होने पर पृथिवी चन्द्र, जल, वायु, आकाश में परिवर्तन आ जाता है।

**उद्दामध्वान्तकारागृहमधिपतितं मीलिताक्षं विचेष्टं**
**निस्संज्ञं जीवलोकं शयनतलगतं श्वासमात्रावशेषम्।**
**उल्लाघीकृत्य कृत्स्नव्यवहृतिचतुरं यो विधत्ते दयालु-**
**र्देवोऽ सौऽपूर्ववैद्यो द्यतु दिवसकरो दुष्कृतं सर्वदा वः ॥५९॥**

**हिन्दी अनुवाद** :- गहरे अन्धकार रूपी कारागृह में गिरे हुए, बन्द नेत्रों वाले, चेष्टारहित, संज्ञाविहीन (बेहोश), शय्या पर पड़े हुए, केवल कुछ ही बचे श्वास लेते हुए लोगों को जो रोगमुक्त कर के सब व्यवहार करने में कुशल बना देता है, वह कृपालु अपूर्व वैद्य दिवसकर सूर्य आप के पाप का नाश करे।

**टिप्पणी**—यहां प्रस्तुत सूर्य पर अप्रस्तुत अपूर्व वैद्य के व्यवहार का आरोप होने से समासोक्ति अलंकार है।

काराकारं करालं कलुषमविकलं कातराणां कृतान्तात्
कर्षन्काष्ठाः करौघैः क्व नु किल कलयन्कृत्तकृत्स्नान्धकारः।
आकल्पाकाशकेलीकृतकुतुककचःकान्तिकूटः क्रियाद्वः
कल्याणं कोकबन्धुः कलिकदनकरः कल्मषारिः कृपालुः ॥६०॥

हिन्दी अनुवाद :- यमराज से डरे हुओं के कारागृह के समान विकराल सम्पूर्ण कलुष को खींचता हुआ, सम्पूर्ण अन्धकार को काटने वाला, चकवाच कवियों का बन्धु, किरणरूपी हाथों से मानों दिशारूपी नायिकाओं को धारण करता हुआ, सृष्टि के प्रारम्भ से अन्त तक आकाश में (उन के सङ्ग) लीला सहित उत्सुकता पूर्वक कचक्रीडा करता हुआ, कलि को नष्ट करने वाला, पाप का शत्रु, कृपालु, प्रकाशपुञ्ज सूर्य तुम्हारा कल्याण करे।

टिप्पणी :- एक सूर्य का विविध प्रकार से उल्लेख होने से यहां उल्लेख अलंकार है। क वर्ण की अनेक बार आवृत्ति होने से वृत्त्यनुप्रास नामक शब्दालंकार भी है।

दीनानामार्तिहारी व्यसनशतहताश्वासकारी द्युचारी
साक्षाद्रक्षाविधाने भवति जनयिता यः प्रसूर्जन्मभाजां।
स्वामी बन्धुः शरण्यो गुरुरखिलजगज्जीवनं जन्ममृत्यु-
त्रस्तानामब्धिपोतो भवतु स भवतां भूतये घर्मभानुः ॥ ६१ ॥

हिन्दी अनुवाद :- दीनों के कष्ट को हरने वाला, सैंकड़ों सङ्कटों को दूर करने का आश्वासन देने वाला, आकाश में विचरण करने वाला जो जन्मधारियों के रक्षा करने में साक्षात् माता पिता के समान होता है, वह स्वामी, बन्धु, शरण देने वाला, गुरु, अखिल विश्व का जीवन, जन्म मृत्यु से भयभीत लोगों के लिए भवसागर का जहाज़, उष्ण किरणों वाला सूर्य आप का कल्याण करे।

टिप्पणी—एक सूर्य का अनेकविध उल्लेख होने से उल्लेख अलंकार है। ज वर्ण की एक बार तथा म वर्ण की बहुत बार आवृत्ति होने से वृत्त्यनुप्रास है।

चिन्तारत्नं जनेच्छानिवहवितरणे विश्वरक्षैकरत्नं
गीर्वाणग्रामरत्नं तिमिरहतदृशां सद्भृतं वैद्यरत्नम्।
मुक्तारत्नं विराजत्क्षणमुदयगिरेर्विश्रुतं धामरत्नं
तिग्मांशुर्व्योमरत्नं भवतु तव मुदे धूर्जटेर्नेत्ररत्नम् ॥६२॥

**हिन्दी अनुवाद :-** लोगों की इच्छाओं के समूह को प्रदान (पूर्ण) करने में चिन्तामणि, विश्व की रक्षा करने वाला एकमात्र रत्न, देवसमूह में श्रेष्ठ देव, अन्धकार से अवरुद्ध दृष्टि वालों के लिए अच्छी तरह तैयार वैद्यरत्न, क्षण भर में चमक उठने वाला श्रेष्ठ मोती, उदयगिरि का प्रसिद्ध प्रकाश भरा रत्न, तीक्ष्ण किरणों वाला आकाशरत्न, शिव का नेत्ररत्न (सूर्य) तुम्हारे आनन्द के लिए हो।

**टिप्पणी :-** यहां उल्लेख अलंकार तथा अन्त्यानुप्रास अलंकार है।

दीप्त्यंशं शीतभानौ निशि निशि सदयं वीतिहोत्रे च दत्वा
नित्यं लोकोपकारोद्यमरतहृदयो याति लोकान्तरं यः।
एकत्राहः प्रभूतद्युतिदलिततमोरात्रिः सन्नयत्र राका-
कान्तांशुद्योतिताशाः स जगति रचयंस्तान् मुदेऽर्कः स्वतन्त्रः ॥६३॥

**हिन्दी अनुवाद :-** प्रतिरात्रि जो सूर्य अग्निहोत्र (यज्ञ) में शीतांशु (चन्द्र) को दयापूर्वक अपने तेज का अंश दे कर निरन्तर लोकोपकार के कार्य में दिल लगा कर दूसरे लोक को चला जाता है। एक दिन में रात्रि के अन्धकार को प्रभूत तेज से दलित करता हुआ, चन्द्रकिरणों से दिशाओं को प्रकाशमान करता हुआ वह स्वतन्त्र सूर्य इस जग में कल्याणकारी हो।

**टिप्पणी :-** यहां प्रस्तुत सूर्य पर लोकोपकारी याज्ञिक का आरोप होने से समासोक्ति अलंकार है।

कारागारात्करालादिव घनतमसो दीनमाकृष्य विश्वं
कृत्वाऽऽश्वस्तं कृपालुः क्षणमुदयगिरेर्मूर्ध्नि विभ्राजमानः।
रक्षादानोत्सवं यः सपदि रचयितुं कुङ्कुमेनानुलिप्तं
द्यावाभूम्योरिवाङ्कं प्रकटयति करैः स्तात्स सूर्यः श्रिये वः॥६४॥

**हिन्दी अनुवाद :-** कराल कारागार के समान घने अन्धकार से दुःखी विश्व को निकाल कर उसे आश्वस्त कर के उदयगिरि के मस्तक पर चमकता हुआ जो दयालु सूर्य सहसा रक्षादान उत्सव करने को द्युलोक और भूमि की गोद को किरणों रूपी हाथों से कुङ्कुम से लिप्त कर प्रकट कर रहा है वह सूर्य तुम्हारा कल्याण करे।

**टिप्पणी :–**यहां घने अन्धकार की उपमा कराल कारागार से दी गई है अतः उपमा अलंकार है। प्रस्तुत सूर्य के ऊपर अप्रस्तुत एक कृपालु शासक के व्यवहार का आरोप है जो रक्षादान का उत्सव मना रहा है अतः समासोक्ति अलंकार भी है।

**प्रीत्योपान्तस्वराद्यैः पवनपथि पुरोगामिभिः पालिताज्ञाः**
**पीतैः क्षिप्रं क्षपौघक्षपणपरिरतः पादपुञ्जैरपूर्वैः।**
**प्राच्यां पौरैः परीताः स्तुतिपठनपरैः पत्तने पौरुहूते**
**पातु प्राप्तापरान्तः पुरि पुरि पतितान्पातकाद् वो प्रभेशः ॥६५॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** आकाश में सामने चलते हुए समीपवर्ती स्वः आदि लोकों द्वारा जिस की आज्ञा का पालन प्रसन्नता से किया जा रहा है, अद्भुत पीले रंग के किरण समूहों से जो तत्काल रात्रिसमूह को नष्ट करने में लगा है, प्राची दिशा में इन्द्र के नगर में स्तुति पाठ में लगे हुए लोगों से घिरा हुआ, उच्चस्तर पर पहुंचा हुआ वह सूर्य हर नगर में आप शरणागतों को पाप से बचाए।

**छिन्दि व्यापत्प्ररोहानुपचिनु भविकश्रेणिमाधी र्लुनीहि**
**क्षुद्धि व्याधीस्समस्तान् दह वृजिनवनं सन्तनु स्फीतकीर्तिम्।**
**पिङ्ढि प्रोद्भूतमुच्चैर्जननमृतिभयं दीर्घमायुः प्रदेही-**
**त्यारब्धा यत्र वाञ्छाविधिरवतु कृपावारिधि र्भास्करो वः ॥६६॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** सङ्कटों के बीजांकुर को ही काट दो, कल्याणों के ढेर इकट्ठे कर दो, मानसिक रोगों को दूर करदो, सभी व्याधियों को समाप्त कर दो, दुःखों के जंगल को जला दो, विशाल कीर्ति को फैला दो, उत्पन्न हुए जन्म मृत्यु के बहुत बड़े भय को नष्ट कर दो, लम्बी आयु प्रदान कर

दो इस प्रकार की कामनाओं का क्रम जिस के समक्ष प्रारम्भ है वह कृपासागर सूर्य आप की रक्षा करे।

**टिप्पणी**—यहां प्रस्तुत सूर्य पर कामनाओं को पूरा करने में समर्थ कृपावारिधि का आरोप होने से रूपक अलंकार है।

**क्षीणक्षीणः सितांशुः स विकलरुचिधारीति हेतो र्वराक-**
**स्ताराः कारानिरुद्धा इव खलु दिवसे यस्य कोपेन दीनाः।**
**तद्वीक्षन्ते यदीयं वदनसरसिजं दीप्तिनाशाप्तिकामाः**
**साग्रं स स्तादपूर्वप्रथितपृथुमहाः सप्तसप्तिः श्रिये वः ॥६७॥**

**हिन्दी अनुवाद** :- दिन के समय जिसके कोप से अत्यधिक क्षीण हुआ चन्द्रमा प्रकाश रहित हो गया है इस कारण लाचार है। कारागार में पड़े हुए से तारे दुःखी हैं इसलिए प्रकाश के नाश की कामना करते हुए जिसके मुख कमल को देख रहे हैं वह अपूर्व विस्तृत तेज वाला, सात घोड़ों वाला सूर्य आप के बहुत अधिक कल्याण के लिए हो।

**टिप्पणी**—दिन के समय क्षीण हुए तारों के विषय में कवि की उत्प्रेक्षा है कि वे सूर्य के कोप से घबराये हुए कारागार में पड़े हुए इस बात की प्रतीक्षा कर रहे हैं कि कब सूर्य की चमक समाप्त हो तो वे कारागार से मुक्त हों। यहां उपमा और उत्प्रेक्षा अलंकारों का संकर है तथा समासोक्ति अलंकार भी है।

**वायुस्कन्दे प्रदीप्रस्थिरगतिरहनि प्राप्तशोभातिरेको**
**भित्तिं नैवाश्रयन्यो बहुलतमतमस्कज्जलान्युच्छिनत्ति।**
**आशानां यो दशान्तानपि समधिगतो राजते निर्विनाशो**
**दीपः सोऽत्यद्भुतो वोऽ कृशकलुषतते र्दाहमर्कः करोतु ॥६८॥**

**हिन्दी अनुवाद** :- वह अद्भुत सूर्य दीपक आप के बड़े बड़े पापों की पंक्ति को जला दे जो (दीप) वायु के झौंके में भी स्थिरगति से जलता है, दिन के समय में भी जिस की कान्ति बढ़ती है, जो दीवार के आधार के बिना ही बहुत बड़े अन्धकार रूप काजल को नष्ट करता है, जो (दसों) दिशाओं के दसों कोनों में भी पहुंच कर बिना बुझे चमकता रहता है।

**टिप्पणी :–** यहां सूर्यदीपक की तुलना सामान्यदीपक से करते हुए उसे उपमान से बढ़ कर बताया गया है अतः व्यतिरेक अलंकार है।

**क्वापि व्युष्टं निजं स्वप्रमथिततिमिरं क्वापि मध्याह्नमुग्रै –**
**रुस्रैः सन्तापितोर्वी सुरपथमुदयत्तारकं क्वापि सायम्।**
**द्वीपे यस्तुल्यकालं क्वचन विरचयन्सुप्तलोकं निशीथं**
**नानारूपस्त्रिलोकीमवति स भवताद् भास्करः सम्पदे वः ॥ ६९ ॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** कहीं प्रभात में अपने स्वर्गलोक के अन्धकार को दूर करता हुआ, कहीं दुपहरी में उग्र किरणों से पृथिवी को तपाता हुआ, सायंकाल में देवमार्ग में तारकों का उदय करता हुआ, कहीं द्वीप में समान काल (दिन रात को एक बराबर) को बनाता हुआ और कहीं आधी रात में लोगों को सुला देता है। इस प्रकार जो नाना रूपों में तीनों लोकों की रक्षा करता है वह सूर्य आप को सम्पत्ति प्रदान करे।

**टिप्पणी :–**यहां एक का बहुविध उल्लेख होने से उल्लेख अलंकार है।

**गन्धर्वैर्गीयमानो गुणगणगरिमोद्गारगम्भीरवाग्भि-**
**र्गोभिर्गर्वाद्गलद्भिर्गगनतलगतैर्गौरिताशागणाङ्गः।**
**गीर्वाणग्रामणीभिः परिगणितगतिर्यः प्रगेऽग्रे समग्रै-**
**रत्युग्राणि ग्रहेशो ग्रसयतु गुरुतांशेन सोऽ मङ्गलानि ॥७० ॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** गुणों की गरिमा प्रकट करने से गम्भीर वाणियों से गन्धर्वों द्वारा जिसके बारे में गीत गाये जा रहे हैं, गगनतल में अवस्थित, शान से नीचे गिरती हुई किरणों से जिसने सभी दिशाओं के भागों को उज्ज्वल कर दिया है, पौ फटते ही सभी देवसमूह जिस की गति की गणना में लग जाते हैं, वह ग्रहों का स्वामी अपनी थोड़ी सी भी गरिमा से आप के अति उग्र अमंगलों को नष्ट कर दे।

**टिप्पणी :-** यहां सूर्य के अलौकिक गुणों का वर्णन होने से उदात्त अलंकार है। वर्णों की आवृत्ति से वृत्त्यनुप्रास तथा छेकानुप्रास भी हैं।

**हन्ति व्याधीनसाध्यानपहरति मनोदुःखमेकान्तनिष्ठं**
**कीर्तिं शुभ्रां जगत्सु प्रथयति तनुते मुक्तिमन्यैर्दुरापाम्।**
**यद्भक्तिः कल्पवल्लीप्रतिनिधिविभवा भावितानां नराणां**
**सोऽव्यात् त्रैलोक्यवाञ्छावितरणसततव्यग्रचेता रवि र्वः ॥७१॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जिस की भक्ति पवित्र भक्त जनों के लिए कल्पलता के प्रतिनिधि की महत्ता से युक्त है, जो उनकी असाध्य व्याधियों (शारीरिक रोगों) को नष्ट करती है, अत्यन्त स्थिर मानसिक क्लेश को दूर करती है, लोकों में शुभ्र कीर्ति को फैलाती है तथा (भक्ति से भिन्न) अन्य साधनों से बड़ी कठिनता से प्राप्य मुक्ति को दिलाती है, वह तीनों लोकों की इच्छाओं की पूर्त्ति करने में निरन्तर आतुर चित्त वाला सूर्य आपकी रक्षा करे।

**टिप्पणी :-** यहां सूर्य की भक्ति पर कल्पलता का आरोप है अतः रूपक अलंकार है।

**वारीणि स्वर्गसिन्धोरपि कलुषलवं न क्षमन्तेऽपहर्तुं**
**(का) वा वार्त्ताऽपरेषां तदनुसृतिकृतामस्ति तीर्थोदकानाम्।**
**त्रातुं यातेऽन्यलोकं जगदभयविधानोद्यते यत्र सोऽ व्याद्**
**युष्मांल्लोकेशकेशिप्रमथनमदनद्वेषिवन्द्यो दिनेशः ॥७२॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जगत् को अभय प्रदान करने के कार्य में उद्यत जिस सूर्य के दूसरे लोक की रक्षा के लिए वहां चले जाने पर स्वर्गगंगा के जल भी कालुष्य के लेशमात्र को दूर नहीं कर पाते, फिर उन का अनुसरण करने वाले अन्य तीर्थों के जलों का तो कहना ही क्या ? ब्रह्मा, केशिसंहारक विष्णु, मदनद्वेषी शिव सभी के द्वारा वन्दनीय वह सूर्य आप की रक्षा करे।

**टिप्पणी :-**यहां पापहर्ता सूर्य की उपमा स्वर्ग की गंगा तथा अन्य तीर्थों के जलों के साथ व्यञ्जनागम्य है, यहां इन उपमानों की हीनता प्रकट की गई है अतः व्यतिरेक अलंकार है।

**उद्वेलस्यातिमात्रं तिमिरजलनिधे र्वाडवस्ताडकारि-**
**र्मन्देहानीकिनीनामतिविततवियन्मार्गनित्याध्वनीनः।**

उद्दामव्याधिदर्वीकरनिकरहठग्रासतार्क्ष्यस्त्रिलोकी-
ध्वान्तध्वंसैकदीपो दलयतु दुरितं तमः स्वच्छद्युति र्वः ॥७३॥

**हिन्दी अनुवाद :-** अति उद्वेलित अन्धकार रूपी समुद्र के लिए वाडवाग्नि, मन्देह राक्षस की सेनाओं के लिए ताडकारि राम, अतिविस्तृत आकाश मार्ग का नित्य यात्री, उद्दाम व्याधिरूपी सर्प समूह को बलपूर्वक ग्रास बनाने वाला गरुड़, तीनों लोकों के अन्धकार का नाश करने वाला अकेला दीपक, निर्मल प्रकाश वाला सूर्य आप के पापान्धकार को नष्ट करे।

**टिप्पणी :-** एक सूर्य का अनेक प्रकार से उल्लेख होने के कारण उल्लेख अलंकार है।

एष त्राता प्रजानां मम तिमिरभयादित्यजेनातिहर्षात्
त्रासान् नारायणेन स्वशयनतटिनीनायकादासनोत्थात्।
नेत्रीभूतं स्यूमोऽयं ग्लपयतु शशिनं नेति शर्वेण भीत्या
जाने नित्यं स्तुतो यः प्रभवतु भवतां सम्पदे सोऽहिंमांशुः ॥७४॥

**हिन्दी अनुवाद :-** यह अन्धकार के भय से मेरी प्रजा को बचाता है, इस प्रकार हर्ष से ब्रह्मा मेरी शय्या बना हुआ समुद्र भाप बन कर अपने स्थान से उठ रहा है इस भय से विष्णु तथा मेरा नेत्र बने हुए चन्द्र को यह सूर्य शिथिल न कर दे इस भय के कारण शिव के द्वारा निरन्तर स्तुति किया गया तप्तकिरण सूर्य आप की सम्पत्ति को बढ़ाने वाला हो।

**टिप्पणी :-**यहां स्तुति रूप क्रिया में उसके हर्ष भय आदि हेतुओं की उत्प्रेक्षा की गई है अतः हेतूत्प्रेक्षा अलंकार है।

एकं चक्रं दधाने भुजगनियमिते स्यन्दने यः पुराणे
तिष्ठन्सूतोऽयममूर्वीमतिविततरां गोष्पदीकर्तुमीष्टे।
सोऽयं यस्य प्रभावः प्रणतजनकृपावारिधेः कस्य दृश्यः
सोऽव्याद् देवोऽनिशं वस्त्रिभुवनमहितः पद्मिनीप्राणनाथः ॥७५॥

**हिन्दी अनुवाद :-** सांपों से रोके जाते हुए, एक ही चक्र को धारण करने वाले पुराने रथ पर बैठा हुआ जो यह सारथि अति विस्तृत धरती को

गोष्पद (गौ के खुर के परिमाण वाली भूमि) बना देने में समर्थ है। भक्तजनों के लिए कृपासमुद्र बने हुए जिसका वह ऐसा प्रभाव किसे दिखाई दे सकता है ? तीनों लोकों में पूजित कमलिनी का प्राणनाथ वह (प्रभावशाली) सूर्यदेव निरन्तर आप की रक्षा करे।

**टिप्पणी :**—यहां गत्यभाव की सारी कारणसामग्री जैसे एक पहिए का होना, रथ का सांपों से रोका जाना, रथ का पुरानापन विद्यमान हैं फिर भी गत्यभाव रूप कार्य नहीं हुआ है इस कारण विशेषोक्ति है। दूसरे ढंग से कहें तो तीव्र गति की कारणसामग्री (चार पहियों वाला नया रथ और बाधा रहित मार्ग) न होने पर भी अरुण सारथि का रथ तीव्र गति से चल कर विशाल धरती को गौ के खुर जितनी बना रहा है अतः विभावना अलंकार है। यहां साधक बाधक प्रमाण के अभाव में विशेषोक्ति विभावना का संदेहसंकर अलंकार है। दूसरी पङ्क्ति में सूतोऽ प्यसौ तं पथमतिविततं पाठ भी हो सकता है।

चतुर्थ पंक्ति में पद्मिनी और सूर्य पर नायिका नायक का आरोप होने से रूपक अलंकार है।

**उद्योतै र्द्योतयन्द्यां कुमुदनदमुदां दान्तिदीक्षैकदक्षो**
**दीनेषु द्राग्दयालु र्दितिसुतदमने दक्षिणो दीर्घदर्शी।**
**द्वीपेषु द्वादशात्मा द्रुतगमितदिशो दुष्कृतैर्दीर्घदीर्घै-**
**र्दिग्धानां देहभाजां दलयतु दुरितं देवदेवो दिनेशः ॥७६॥**

**हिन्दी अनुवाद :**- प्रकाश रश्मियों से आकाश को प्रकाशित करता हुआ, श्वेत कुमुदों के सरोवरों को आनन्दित करने वाले (चन्द्रादिग्रहों) का दमन करने में कुशल, दीनों पर तत्काल दया करने वाला, दैत्यों का दमन करने के नियम में निपुण, दूरदर्शी, द्वीपों में द्वादशात्मा (बारह रूपों वाला), दिशाओं में द्रुतगति से पहुंचने वाला, देवों का देव दिनेश सूर्य बड़े बड़े दुष्कर्मों से मलिन हुए देहधारियों के पाप को नष्ट करे।

**टिप्पणी :**—मित्र, अर्यमा भग आदि सूर्य के बारह रूप हैं। एक सूर्य का बहुत प्रकार से उल्लेख होने से यहां उल्लेख अलंकार है। द्य्, द्व्, द्र्,

र्घ, क्ष व्यञ्जनसङ्घों की आवृत्ति होने से छेकानुप्रास तथा द् त् न् म् की असकृद् आवृत्ति होने से वृत्त्यनुप्रास अलंकार हैं।

**मा भूत् सप्तर्षिखेदो मम करनिकरैरित्यनूर्ध्वप्रवृत्तो**
**लोकालोकः स्फुटोऽसौ वृतिरिव भुवनस्येति तेनोपयातः।**
**यातो नैवाहिलोकं धरणिभरधराहीन्द्रसन्तापशङ्का-**
**तङ्कात् स्वेच्छागृहीतास्वरनियतगतिःस्तान्मुदे कर्मसाक्षी॥७७॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** मेरे किरणसमूह से सप्तर्षियों को खेद न हो इसलिए ऊपर न जाता हुआ, वह साफ दीखता हुआ लोकालोक पर्वत भुवन का घेरा सा है इसलिए उसी मार्ग से जाता हुआ, पृथिवी के भार को धारण कर रहे शेषनाग को सन्ताप न हो इस आशङ्का से पाताललोक को न जाने वाला तथा स्वेच्छा से स्वर्गलोक में अपनी गति को नियमित रखने वाला, सब कर्मों का साक्षी सूर्य आपको आनन्दित करे।

**टिप्पणी**—सूर्य के ऊर्ध्वगति न हो कर लोकालोक पर्वत के इर्द गिर्द घूम कर जाने में कवि इस हेतु की कल्पना करता है कि अत्रि, क्रतु आदि तारामण्डल के सप्तर्षियों को धूप के कष्ट से बचाना सूर्य ने आवश्यक समझा इसलिए लम्बा रास्ता चुना। इसी प्रकार पाताल लोक में न जाने का हेतु भी शेषनाग को सन्ताप से बचाना था। इसलिए सूर्य ने स्वेच्छा से अपनी चाल को स्वर्गलोक में नियमित रखा है। यहां हेतुओं की सम्भावना के कारण हेतूत्प्रेक्षा अलंकार है।

**एकः प्रत्यक्षदेवो द्विरदमुखनुतस्य स्वकस्याक्षिरत्नं**
**वन्द्यो वेदैश्चतुर्भिस्तिमिरकरिघटोत्पाटने पञ्चवक्त्रः।**
**संसेव्यः षण्मुखेन प्रतिदिनमुदये सप्तसप्ति र्दिशोष्टौ**
**भ्रान्त्वाऽवाप्तो नवत्वं दशशतकिरणोऽसङ्ख्यमायु र्ददातु ॥७८॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** यह सहस्रकिरणों वाला सूर्य जो एक प्रत्यक्ष देव है, द्विरदमुख अर्थात् दो दांतों वाले हाथी के मुख से युक्त गणेश जिस की स्तुति करते हैं उस शिव का (तीसरा) नेत्ररत्न है, चारों वेदों से वन्दनीय है, अन्धकार

रूपी हाथियों के झुण्ड को फाड़ने में पञ्चास्य (शेर) है, षण्मुख कार्तिकेय जिस की सेवा करते हैं, उदित होने पर जो सात घोड़ों वाला हो कर आठों दिशाओं में घूम कर फिर नवत्व (नयेपन) को प्राप्त होता है वह आप को असंख्य (वर्षों की) आयु दे।

**टिप्पणी**–यहां कवि ने सूर्य का वर्णन करते हुए बड़ी कुशलता से एक से ले कर नौ तक की संख्याओं का प्रयोग किया है जिन से असंख्य संख्याओं का निर्माण होता है। तिमिरकरिघटोत्पाटने पञ्चवक्त्रः में अन्धकार पर हाथियों की पंक्ति का तथा सूर्य पर शेर का आरोप होने से परम्परित रूपक है।

**अक्षिरत्नं**–शिव के तीन नेत्र हैं :- सूर्य, चन्द्र और अग्नि।

**माद्यद्दन्तीन्द्रकुम्भस्थलगलितमदासारसिक्ते समन्ता-**
**दास्थाने दर्शनाय द्रुतगतिभिरहम्पूर्विकाप्रापणोत्कैः।**
**सामन्तै र्बद्धसेवाञ्जलिभिरभिनुतो भाति यश्चक्रवर्ती**
**तज्जाने यत्प्रणामोद्भवफलमखिलं स्तात्स सूर्यः श्रिये नः ॥७९॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** मत्त ऐरावत के कुम्भस्थल से गिरे मद की वर्षा से सभामण्डप के चारों ओर से भीग जाने पर, हाथ जोड़े हुए सामन्त मैं पहले, मैं पहले इस प्रकार दर्शनार्थ पहुंचने के लिए उत्सुक तेज़ गति से भागते आते हैं। उनके द्वारा वन्दित जो चक्रवर्ती सम्राट् चमक रहा है, वह सब जिसे प्रणाम करने का फल मैं समझता हूं वह सूर्य हमारे लिए कल्याणकारी हो।

**टिप्पणी**–स द वर्णों की आवृत्ति के कारण वृत्त्यनुप्रास अलंकार है।

**भूमेर्धर्तेति तप्त्या दलयति तिलशो नैव शैलेन्द्रपुञ्जं**
**विष्णोःशय्येति शोषं न नयति जलधिं यः कृपाक्रान्तचेताः।**
**ब्रह्माण्डं नैव सर्वं व्रजतु लयमिति द्राङ्मृदुकृत्य तेजो**
**यो विश्वं पात्यशेषं स भवतु भवतां श्रेयसे चित्रभानुः ॥८०॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** दया से परिपूर्ण मन वाला जो यह (सूर्य) भूमि को धारण करने वाला है इसलिए अपने ताप से पर्वतों के समूह को तिल तिल

करके चूर्णित नहीं करता। विष्णु की शय्या है यह मान कर समुद्र को नहीं सुखाता। सारा ब्रह्माण्ड नष्ट न हो जाए इसलिए शीघ्र ही अपने तेज को मृदु किये रखता है। इस प्रकार जो सम्पूर्ण विश्व की रक्षा करता है वह सूर्य आप का कल्याण करे।

**टिप्पणी :-** यहां एक कारक सूर्य के साथ अनेक क्रियाओं का सम्बन्ध होने से दीपक अलंकार है। इन क्रियाओं के विभिन्न हेतुओं की सम्भावना किये जाने से हेतूत्प्रेक्षा अलंकार भी है।

**शय्योत्थायं विधाय स्नपनशुचिवपुर्भूमिदेवै र्नृदेवै-**
**र्देवः प्रारभ्यमाणस्तुति रुदयगिरे र्मूर्ध्नि विद्योतमानः।**
**एकश्छत्रं नु चिह्नं त्रिभुवनविजये यो बिभर्त्ति स्वविश्व-**
**व्याप्तेनासौ प्रभुर्वो दशशतकिरणः श्रेयसे सर्वदाऽस्तु ॥८१॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** उदगगिरि के मस्तक पर चमकते हुए जिस देव (सूर्य) की स्तुति भूमि पर रहने वाले देवोपम श्रेष्ठ मनुष्य शय्या से उठकर, स्नान से शरीर पवित्र करके प्रारम्भ कर देते हैं, जो (सूर्य) अकेला विश्वव्याप्ति (विश्वभ्रमण) से तीनों भुवनों की विजय के प्रतीक छत्र (श्रेय) को धारण करता है वह सहस्रकिरणों वाला प्रभु सर्वदा आपका कल्याण करे।

**टिप्पणी :-** यहां सूर्य पर त्रिभुवनविजयी छत्रधारक सम्राट् के व्यवहार का आरोप होने से समासोक्ति अलंकार है। वर्ण संघ देव की आवृति के कारण छेकानुप्रास अलंकार है।

**अम्बो राशे र्निमग्नः पयसि निशि भृशं तापितो वाडवाग्ने-**
**र्ज्वालाभिर्योऽङ्गमद्य ज्वलितखदिरजाङ्गारगौरं बिभर्ति।**
**नूनं दिक्चक्रवालाक्रमणपरिणमत्प्रौढदीप्रप्रतापो**
**दिश्याद् भासा महीशोऽनिशमयमभयं विश्वसंसेवितो वः ॥८२॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** रात में समुद्र के जल में निमग्न होने पर वाडवाग्नि की लपटों से बहुत तपाया गया जो आज भी जलती खैर की लकड़ी के अङ्गार की तरह गौरवर्ण अङ्ग को धारण कर रहा है। निश्चय ही दिशाओं के समूह

पर आक्रमण करने के समय में परिपक्व, प्रवृद्ध तथा प्रदीप्त प्रताप वाला यह सम्राट् रूपी सूर्य विश्व से संसेवित हो अपनी चमक से आप को निरन्तर अभयं प्रदान करे।

**टिप्पणी :-** प्रथम दो पंक्तियों में प्रतीयमाना हेतूत्प्रेक्षा अलंकार है। सूर्य के शरीर के लाल रंग का हेतु उस का रात को समुद्र में रहने पर बाडवाग्नि की लपटों से तपाया जाना कहा गया है। अन्तिम दो पंक्तियों में सूर्य पर सम्राट् के व्यवहार का आरोप होने से समासोक्ति अलंकार है। ज्वलितखदिरजाङ्गारगौरं में उपमा है।

**कुर्वद्भिर्जङ्गमाद्रिभ्रममिभपतिभिश्चण्डवेगैस्तुरङ्गैः**
**संख्योत्तीर्णैः शताङ्गैरपि परिवृतया सेनयान्वीयमानः।**
**एकच्छत्रां समग्रां धरणिमजिरवत्पालयत्युग्रतेजाः**
**सत्यं यद्भक्तिलेशात् स हरतु दुरितश्रेणिमह्नां पति र्वः ॥८३॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** सचमुच ही जिस (सूर्य भगवान्) की भक्ति के लेशमात्र से, चलते फिरते पर्वतों का भ्रम उत्पन्न कर देने वाले बड़े बड़े हाथियों, चण्डवेगयुक्त घोड़ों तथा असंख्य युद्धरथों से युक्त सेना से अनुसरण किया जाता हुआ उग्रतेज वाला राजा एक छत्र समस्त पृथिवी को छोटे से गृहाङ्गण की तरह पालता है वह दिवसपति (सूर्य) आप के पाप समूह को नष्ट करे।

**टिप्पणी :-** यहां सूर्यदेव की भक्ति की अद्भुत महिमा का वर्णन है। सूर्यदेव की तनिक सी भक्ति द्वारा सम्राट् समस्त धरती की रक्षा ऐसे करता है जैसे वह छोटा सा घर का आङ्गन हो। यहां उपमा अलंकार है। प्रथम पंक्ति में भ्रान्तिमान् अलंकार है जहां राजा की सेना के बड़े बड़े हाथी चलते फिरते पर्वतों का भ्रम उत्पन्न कर रहे हैं।

**या दृष्टिः सार्वभौमे भवति नरपतौ सैव मर्त्येऽतिगर्ह्ये**
**यात्युच्चे सैव नीचे भजति सदृशतां स्थावरे जङ्गमे च।**
**यस्यानन्योपमेयप्रथितगुणगणस्तोमवारेः कृपालोः**
**स स्ताद् विश्वैकवन्द्यो दशशतकिरणः सर्वदा श्रेयसे वः ॥८४॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** (अन्य उपमान न होने के कारण सर्वथा किसी अन्य के साथ) अतुलनीय, प्रसिद्ध गुणसमूह रूपी अनाजों की खेतियों के लिए जल रूप जिस कृपालु की दृष्टि जैसी सार्वभौम राजा पर होती है वैसी अतिनिन्दित मनुष्य पर भी होती है। वह दृष्टि उच्च, नीच, स्थावर, जङ्गम सभी पर एक सी होती है। वह विश्ववन्द्य सहस्रकिरणों वाला सूर्य सर्वदा आप का कल्याण करे।

**टिप्पणी :-** यहां सूर्य में अलौकिक समदृष्टि रूप गुण होने के कारण उदात्त अलंकार है।

**केचिद् यज्ञैर्महद्भिर्बहुधनविगमे हेतुभिः कृच्छ्रमाख्यैः**
**केचिद् देवा व्रतौघैर्जगति बहुविधैः केऽपि तुष्यन्ति दानैः।**
**एको देवो दयालुः सकृदपि कृतया यः प्रणत्यैव तोषं**
**याति प्रह्वोत्तमाङ्गेनापि स परिभवात् पातु वश्चित्रभानुः ॥८५॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** कुछ देवता बहुत धन खर्च करने के हेतु बने हुए बड़े प्रसिद्ध यज्ञों से, कुछ बहुत प्रकार के व्रतों के समूहों से तथा कुछ दान देने से तृप्त होते हैं। एक ही दयालु देव ऐसा है जो झुके मस्तक से किए एक बार के प्रणाम से ही सन्तुष्ट हो जाता है। वह चित्रभानु सूर्य आप को पराजय से बचाये।

**टिप्पणी :-** यहां सूर्य के अन्यदेवों की तुलना में शीघ्र सन्तुष्ट हो जाने के गुण का वर्णन है अतः वह अन्य देवों की तुलना में अधिक बड़े हैं। यहां व्यतिरेक अलंकार है।

**त्रैलोक्याक्रान्तचित्ता ह्यतिविदितवशीकारशूलास्तुरङ्गाः**
**प्रह्वाणां ये ललाटे विदधति भविनां दैवदुर्वर्णलोपम्।**
**भक्त्युद्रेकप्रणम्रत्रिदशवरसभामौलिरत्नप्रमृष्टा-**
**स्ते पान्तु वो विवस्वच्चरणनलिनजाः पावना रेणुपुञ्जाः ॥८६॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** तीनों लोकों को पार करने के चित्त वाले (अत एव) निश्चय से (लगामों द्वारा) वशीकार की पीड़ा को बहुत अधिक अनुभव करने वाले जो घोड़े सांसारिक विनीत भक्तों के ललाट पर स्थित दैवजनित दौर्भाग्य

का लोप करते हैं और भक्ति के प्राचुर्य से झुके हुए देवताओं की सभा के मौलिरत्नों से पौंछे गये सूर्य के चरणकमलों के जो पावन धूलिसमूह हैं वे (सब) आप की रक्षा करें।

**चिन्तारत्नमिति श्रितोऽर्थिनिवहैः स्वामीति देवव्रजैः**
**सिद्धो वैद्य इति प्रगाढतिमिरत्रस्तत्रिलोकीजनैः।**
**साक्षादक्षयवज्रपञ्जरमिति त्राणार्थिभिः सङ्कटाद्**
**यो देवः स ददात्वपारमहिमा कामाधिकं वो रविः ॥८७॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** याचक समूह चिन्तामणि मान कर, देवगण स्वामी मान कर, गहरे तिमिर से त्रस्त तीनों लोकों के लोग सिद्ध वैद्य मान कर, सङ्कट से बचने की कामना करते हुए लोग साक्षात् अक्षयवज्र पञ्जर मान कर जिस का आश्रय लेते हैं वह अपारमहिमा वाला सूर्य आप को इच्छा से भी अधिक (समृद्धि एवं शक्ति) प्रदान करे।

**टिप्पणी :-**यहां एक सूर्य का विविध प्रकार से उल्लेख होने से उल्लेख अलंकार है। पद्य संख्या ८७ से पद्य संख्या १०१ तक शार्दूलविक्रीडित छन्द का प्रयोग है।

**यः पद्मस्य सहस्रपत्रदलनं देवः करोत्यंशुभि-**
**स्तावद्भिः परमाद्भुतव्यवहृतिर्लक्ष्मीं तदन्तर्गताम्।**
**आकृष्य प्रणताय किं व्यवसितो दातुं कृपाब्धिः स वः**
**पायाद् दानतृणीकृतद्युविटपिस्वर्धेनुचिन्तामणिः ॥८८।**

**हिन्दी अनुवाद :-** परम अद्भुत व्यवहार करने वाला देव जो कमल की हज़ार पंखुड़ियों को अपनी उतनी ही (हजारों) किरणों से खोल रहा है। क्या इसलिए क्योंकि वह कृपा का सागर उन के भीतर बैठी लक्ष्मी को खींच कर अपने भक्त को देने को उद्यत है? अपने दिये दान द्वारा कल्पवृक्ष, कामधेनु तथा चिन्तामणि को तिनकों के समान बनाने वाला वह सूर्य आप की रक्षा करे।

**टिप्पणी—**यहां प्रथम तीन पादों में फलोत्प्रेक्षा है। सहस्रकिरण सूर्य ने सहस्रदलकमल की पंखुड़ियों को खोल दिया है। कवि की उत्प्रेक्षा है कि सूर्य

इस कार्य के फल स्वरूप कमल में बैठी लक्ष्मी को खींच कर भक्तों को देना चाहता है। अन्तिम पंक्ति में सूर्य को कल्पवृक्ष, कामधेनु और चिन्तामणि इन तीनों उपमानों से बढ़कर बताया गया है अतः व्यतिरेक अलंकार है।

**रूपेण प्रतिमल्लतां रतिपतेरायाति गाण्डीविनं**
**षण्डं वीरगुणेन वेत्ति मनुते लक्ष्म्या वराकं हरिम्।**
**जानाति स्वबलेन मारुतमपि ग्रामीणमेकान्ततो**
**यद्भक्तः स ददातु वः स्थिरतरकल्याणमीशस्त्विषाम्** ॥८९॥

**हिन्दी अनुवाद :-** जिस का भक्त रूप में रतिपति कामदेव की प्रतिस्पर्धा करता है, वीरता के गुण में गाण्डीव धारी अर्जुन को नपुंसक मानता है, लक्ष्मी (पाने) के कारण विष्णु भगवान् को बिचारा समझता है, शक्ति में मरुत्पुत्र हनुमान् को अत्यन्त अकुंशल जानता है, ज्योतियों का स्वामी वह (सूर्य भगवान्) आप का स्थायी मंगल करे।

**टिप्पणी :-** यहां सूर्य देवता के भक्त को कामदेव से अधिक सुन्दर, अर्जुन से अधिक वीर, विष्णु से अधिक लक्ष्मीपति तथा मरुत्पुत्र हनुमान् से अधिक बलशाली बताया गया है अतः व्यतिरेक अलंकार है।

**पादैः पद्मवनप्रबोधनपरैः प्रीतः क्षपापाटने**
**पद्मावल्लभपद्मसद्मपठितप्रोद्यत्प्रतापपथः।**
**पन्थानं पवनस्य पीतिभिरतिप्रख्यातपातैःपरि-**
**क्रामन्पावनपावनः पुटकिनीप्राणप्रियः पातु वः** ॥९०॥

**हिन्दी अनुवाद :-** कमलवनों को विकसित करने में तत्पर किरणों द्वारा रात को नष्ट करने से प्रसन्न हुआ, लक्ष्मीपति विष्णु तथा कमलासनस्थित ब्रह्मा द्वारा वर्णित विस्तृत प्रताप वाला, अपने अति प्रख्यात चाल वाले घोड़ों से आकाशमार्ग को पार करता हुआ और पवित्रों को भी पवित्र करता हुआ कमलिनी का प्राणप्रिय सूर्य आप की रक्षा करे।

**टिप्पणी :-** वर्णसंघ पद्म की असकृत् आवृत्ति होने से छेकानुप्रास अलंकार है तथा प व वर्णों की अनेक बार आवृति होने से वृत्त्यनुप्रास है।

अन्तिम पाद में पुटकिनीप्राणप्रिय में कमलिनी और सूर्य पर नायिका नायक का आरोप होने से रूपक अलंकार है।

**यत्त्रासाद् विरलद्युतिर्हिमरुचिः क्ष्माभृद् दरीकोटरे**
**जाने क्वापि निलीयते स्ववदनारक्तद्युतेस्तस्करः।**
**यो रक्तोत्पलवह्निहेतिनिकरैर्नीराजिताङ्घ्रिश्चिरं**
**पायाद् वो बुधव्रजस्तुतयशाः सम्राड् ग्रहाणामसौ ॥९१॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जिसके भय से क्षीण हुई द्युति वाला चन्द्रमा कहीं पर्वत की गुहा में छिप गया प्रतीत होता है क्योंकि वह सूर्यमुख की लाल चमक को चुराने वाला चोर है। विद्वानों के समूह द्वारा जिस के यश की स्तुति की जाती है तथा जिस के चरण लाल कमल रूपी अग्नि की लपटों द्वारा पूजे जाते हैं, वह सभी ग्रहों का सम्राट् (सूर्य) आप की रक्षा करे।

**टिप्पणी**—चन्द्र के छिपने की क्रिया का कारण उस के द्वारा सूर्य की द्युति को चुराना बताया गया है। इस प्रकार अहेतु में हेतु की उत्प्रेक्षा की गई है। अतः यहां हेतूत्प्रेक्षा अलंकार है।

**वाण्या विश्वसृजः सृजत्यतिरुषं लक्ष्म्या च लक्ष्मीपते-**
**र्मन्युं सन्तनुते हरत्यपि शचीभर्तुः प्रभुत्वप्रथाम्।**
**विख्यातः पवनं बलेन तृणवज्जानाति यद्भावितः**
**स श्रेयो विदधातु वः स्थिरतरं विश्वैकवन्द्यो रविः ॥९२॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जिस के द्वारा रूपान्तरित (अर्थात् सिद्धिप्राप्त) भक्त अपनी वाणी के कारण ब्रह्मा को क्रुद्ध कर देता है। (अर्थात् उसका वाक् कौशल ब्रह्मा के वाक् कौशल से बढ़कर है), लक्ष्मी के द्वारा विष्णु के क्रोध का विस्तार कर देता है, इन्द्र के प्रभुत्व के विस्तार का भी हरण कर लेता है और बल के कारण विख्यात हुआ वह पवन को भी तिनके के समान समझता है, सारे विश्व का वन्दनीय वह रवि आप का कल्याण करे।

**टिप्पणी :**—यहां सूर्य के भक्त के भीतर अलौकिक शक्ति का वर्णन होने के कारण उदात्त अलंकार है।

**विस्फूर्जद्ग्रहरत्नराशिशबलव्योमाम्बुराशौ जल-**
**क्रीडैः कान्तरसाऽऽलिलङ्गयिषुणा दीर्घांशुबाहूत्करः।**
**जाने येन विकीर्यते प्रतिदिशं लोकत्रयीपालन-**
**प्रोद्युक्तेन स पातु वः प्रतिदिनं देवस्त्विषामीश्वरः ॥९३॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** चमकते हुए ग्रह रूपी रत्नों की राशि से रंग बिरंगे व्योम रूपी समुद्र में जल की क्रीडाओं के साथ सुन्दर पृथिवी का आलिङ्गन करने की इच्छा वाले जिसने, मैं मानता हूं, तीनों लोकों की रक्षा के लिए उद्यत होकर लम्बी किरणों रूपी भुजासमूह को हर दिशा में फैला दिया है वह ज्योतियों का स्वामी सूर्यदेव प्रतिदिन आप की रक्षा करे।

**टिप्पणी :-** यहां आकाश पर समुद्र का आरोप, ग्रहों पर रत्नों का आरोप तथा किरणों पर भुजाओं का आरोप होने से रूपक अलंकार है। साथ ही सूर्य और पृथिवी में नायक नायिका के व्यवहार का आरोप होने से समासोक्ति अलंकार है। तीनों लोकों की रक्षा के लिए फैलाई हुई किरणों में भुजासमूह के फैलाने की सम्भावना होने से उत्प्रेक्षा अलंकार है। इस प्रकार यहां अनेक अंलकारों का सहावस्थान होने से एकाश्रयानुप्रवेशसंकर अलंकार है।

**मूको वाक्पतिदर्पहा भणितिभिर्गव्यूतिमात्राद्रवं**
**कर्णाभ्यां विकलः शृणोत्यदृगपि स्याद् खद्योततुल्येक्षणः।**
**कुब्जस्तब्धतनुर्महागिरिचरः पङ्गु र्यदीयं कृपा-**
**लेशं प्राप्य स पातु वस्त्रिभुवनश्लाघ्यप्रतापो रविः॥९४॥**

**हिन्दी अनुवाद :-** जिस की कृपा के लेशमात्र को पा कर मूक अपनी उक्तियों से बृहस्पति के दर्प का हनन कर देता है, दोनों कानों से बहरा दो कोस पर कहे शब्दों को सुन लेता है, दृष्टिहीन की आंखें जुगनू जैसी चमकीली हो जाती हैं, कुबड़ा सीधे शरीर वाला हो जाता है, पङ्गु बड़े बड़े पहाड़ों पर चढ़ने लगता है, वह तीनों भुवनों में प्रशंसनीय प्रताप वाला सूर्य आप की रक्षा करे।

**टिप्पणी :-** यहां सूर्य की कृपा के अलौकिक प्रभाव का वर्णन होने से उदात्त अलंकार है। मूक व्यक्ति वाक्पति का दर्पदलन नहीं कर सकता,

बहरा दो कोस पर कही बात सुन नहीं सकता। इस प्रकार यहां विरोध की उपस्थिति है और सूर्य की कृपा से यह सब सम्भव है इस रूप में विरोध का परिहार हो जाता है। अतः यहां विरोधाभासानुप्राणित उदात्त अलंकार है।

प्रातर्विस्तृतकोमलारुणकरः पूर्वाद्रिशृङ्गाङ्गने
रिङ्गन् सस्मितं पद्मवक्त्रबिसिनीवृन्देन संवीक्षितः।
यो धात्र्या इव पक्षिचित्रविरुतैर्द्रागाह्वयन्त्या दिवो
यात्यङ्कं स ददातु बालसविता श्रेयांसि भूयांसि वः। ॥९५॥

**हिन्दी अनुवाद :-** जो प्रातः काल अपने कोमल लाल लाल हाथों को फैला कर उदयाचल के शिखर रूप आङ्गन में रेंगता हुआ, मुस्कुराती हुई कमलमुखी कमलिनियों के समूह से निहारा जाता हुआ, पक्षियों की विचित्र ध्वनि रूपी (अपनी) आवाज़ों से जल्दी जल्दी बुलाती हुई द्यौ रूपी धाय (मां) की गोदी में चला जाता है वह बालसूर्य आपको बहुत बहुत कल्याण प्रदान करे।

**टिप्पणी :–** इस पद्य में प्रातःकाल के सूर्य पर शिशु का आरोप किया गया है। यह आरोप अन्य आरोपों की परम्परा का कारण है। द्युलोक पर धाय मां का आरोप है। उदयाचल के शिखर पर आङ्गन का आरोप है जिस में सूर्य शिशु रेंगता हुआ चल रहा है, कमलिनियों पर परिजनमहिलाओं का आरोप है अतः यहां परम्परित रूपक है।

सिन्धु गोष्पदति ज्वलन्नपि बृहद्भानुः प्रसूनत्यति-
क्रुद्धो बान्धवति क्षणात् क्षितिपतिः सर्वं जगद् दासति।
पीयूषत्यपि कालकूटमटवी सन्निष्कूटत्युत्कटा
शत्रुर्मित्रति यत्कृपैकलवतः पायात्स वो भास्करः ॥९६॥

**हिन्दी अनुवाद :-** जिस की कृपा के लवमात्र से सिन्धु गोष्पद (गौ के पैर पड़ने से उत्पन्न गड्ढे के जल) के समान हो जाता है, जलती हुई आग फूल के समान हो जाती है, अति क्रुद्ध हुआ राजा क्षण भर में बन्धु सा हो जाता है, सारा जगत् दास के समान हो जाता है, कालकूट (हालाहल) विष अमृत बन जाता है, अत्यन्त भयंकर घना जंगल सुन्दर उपवन बन जाता है, शत्रु मित्र बन जाता है, वह सूर्य भगवान् आप की रक्षा करे।

**टिप्पणी**–यहां चारों पादों में क्यच् का प्रयोग होने से लुप्तोपमा अलंकार प्रयुक्त हुआ है। तीसरे पाद में क् ट् की आवृत्ति होने से वृत्त्यनुप्रास है।

**यस्मिन्नभ्युदिते न केवलमयं पूर्वाद्रिरुर्वीधरः**
**सर्वेऽपि त्रिजगत्सुखार्थिनो जपापुष्पैरिवोत्तंसिताः।**
**देवः सर्वसुरासुरेन्द्रपरिषत्कोटीररत्नप्रभा-**
**ऽऽरक्ताभाङ्घ्रिसरोरुहः स भवतां दिश्यात्सदा सम्पदम्॥९७॥**

**हिन्दी अनुवाद** :- जिस के उदय होने पर पृथिवी को धारण करने वाला केवल यह उदयाचल पर्वत ही नहीं, तीनों लोकों के सुख की चाह करने वाले सभी लोग मानों जपा के लाल फूलों के शिरोभूषणों से अलंकृत हो गये हैं। सारे सुर, असुरों से युक्त इन्द्रपरिषत् के मुकुटों के रत्नों की कान्ति से कुछ लाल चरणकमलों वाला सूर्यदेव आप को सदा सम्पत्ति की ओर ले जाये।

**टिप्पणी**–यहां किरणों में जपा पुष्पों की सम्भावना होने से उत्प्रेक्षा अलंकार है। किरण शब्द का प्रयोग न होने से प्रतीयमान उत्प्रेक्षा है।

**दीनं निश्शरणं भवाब्धिपतितं मां कान्दिशीकं विभो**
**त्रायस्वेति दिवानिशं विलपतो मादृक्प्रपन्नस्य यः।**
**किं किं वा न कृपामृतैकजलधिः कुर्यात्समाश्वासनं**
**देवः सोऽयमनादिमध्यनिधनो भास्वान्सदा पातु वः ॥९८॥**

**हिन्दी अनुवाद** :- हे प्रभो! भवसागर में गिरे हुए दयनीय आश्रयहीन एवं (भाग कर कहाँ जाऊं इस रूप में) भयभीत मुझ को बचा लो इस प्रकार दिन रात विलाप करते हुए मेरे जैसे शरणार्थी को जो क्या क्या दिलासा नहीं देगा, वह कृपामृत का एक मात्र समुद्र, आदि, मध्य, अन्त से रहित यह सूर्यदेव आप की सदा रक्षा करे।

**टिप्पणी**–यहां भवाब्धि तथा कृपामृतैकजलधि में रूपक अलंकार है।

**कैलासाद्रिमदापहारिणि सुधालिप्ते वसन् निर्भयो**
**हर्म्ये शारदचन्द्रकान्तिधवले गायन्वयस्यैः समम्**

द्वित्राभिर्द्व्यणुकोटरीभिरभितः क्षित्यप्सरोभिर्वृतो
यद्भक्त्यंशवशेन भाति मनुजः पायात्स वो भास्करः ॥९९ ॥

**हिन्दी अनुवाद :-** जिस की भक्ति के अंश मात्र के प्रभाव से मनुष्य कैलाश पर्वत के अभिमान का हरण करने वाले, सफेदी से पुते, शरद् ऋतु के चन्द्र की कान्ति की तरह धवल, रमणीय महल में निडर हो कर निवास करता हुआ, मित्रों के साथ गाता हुआ, दो तीन तन्वङ्गी धरती की सुन्दरियों से घिरा हुआ शोभा देता है वह सूर्य आप की रक्षा करे।

**टिप्पणी :-** यहां शारदचन्द्रकान्तिधवल में उपमा अलंकार है।

योगैकान्तनिकेतने धृतरतिः साकं विवेकादिभि-
र्मित्रै र्ब्रह्मरसामृतं परिपिबन्नित्यं प्रबुद्धाशयः।
जीवन्मुक्तदशाकुरङ्गनयनाश्लिष्टः परो मानवो
यद्भक्तः सततं विभाति सुरवद्दिश्यात्सदा नः शिवम् ॥१०० ॥

**हिन्दी अनुवाद :-** जिसका भक्त श्रेष्ठ मनुष्य होकर योग रूपी एकमात्र गृह में रुचि रखता हुआ, विवेक आदि मित्रों के साथ ब्रह्मरस रूपी अमृत को पीता हुआ, प्रबुद्ध मन वाला, जीवन्मुक्त दशा रूपी हरिणाक्षी (सुन्दरी) से आश्लिष्ट हुआ निरन्तर देवता की तरह चमकता है, वह सूर्यदेव हमें कल्याण दिखाए।

**टिप्पणी**—यहां योग पर एकान्त भवन का, विवेक आदि सद्‌गुणों पर मित्रों का, ब्रह्मरस पर अमृत का, जीवन्मुक्तदशा पर नायिका का आरोप होने से रूपक अलंकार है।

रम्यं शङ्करकण्ठवारिधिभुवा रत्नेन सूक्तैर्निजैः
श्लोकानां शतके प्रकाशितमिदं तच्चित्रभानोः स्तवम्।
अश्रान्तं पठति प्रभातसमये यो भावनाभावितो
वश्यास्तस्य सदा भवन्ति कमलावागीश्वरीमुक्तयः।।१०१ ॥

शङ्करकण्ठ रूपी समुद्र से उत्पन्न रत्न (रत्नकण्ठ) ने अपनी सूक्तियों से सौ श्लोकों में यह सूर्य की सुन्दर स्तुति प्रकाशित की है। जो भावनायुक्त होकर

प्रभातसमय में बिना थके इसे पढ़ता है लक्ष्मी, सरस्वती और मुक्ति सदा उस के वश में रहती हैं।

**टिप्पणी**–यहां शंकरकण्ठ रूपी समुद्र से (रत्नकण्ठ रूपी) रत्न को उत्पन्न बताया गया है अतः रूपक अलंकार है। यहां कवि ने अपने पिता श्री शङ्करकण्ठ का उल्लेख किया है।

**शकेन्द्राब्दे क्ष्माभृद् भुजगशर-शीतद्युतिमिते**
**महीपारावारैः शरदि च मितायां कृतमिदम्।**
**तमिस्त्रप्रत्यर्थिस्तुतिभणितिरम्यं मतिमतां**
**प्रमोदायाकल्पं भवतु नितरां वृत्तशतकम्॥१०२॥**

**इति श्री कश्मीरदेशवास्तव्यमहामान्य श्री-**
**राजानक श्री (रत्न क) ण्ठविरचितं (सूर्य) शतकम्।**

शकेन्द्र वर्ष पन्द्रह सौ सतासी शरद् की चौदहवीं तिथि में अन्धकार के शत्रु (सूर्य) की स्तुति में वैदग्ध्यपूर्ण उक्तियों से सुन्दर यह पद्यशतक (सूर्यशतक) सृष्टि के अन्त तक विद्वानों के मनोविनोद के लिए अस्तित्व में रहे।

इस प्रकार कश्मीर प्रदेश के रहने वाले महामान्य श्री राजानक रत्नकण्ठ द्वारा सूर्यशतक रचा गया है। (इसका दूसरा नाम रत्नशतक भी है)।

**टिप्पणी**–अंकानां वामतो गतिः इस सिद्धान्त से क्ष्माभृत् (सातपर्वत) भुजग (आठ सर्प) शर (पांच बाण) शीतद्युति (एक चन्द्र) से शकाब्द १५८७ अर्थात् ईस्वी सन् १६६५ बनता है। मही (पृथ्वी एक) पारावार (चार समुद्र) से १४वीं तिथि बनती है। पुष्पिका रूप यह श्लोक शिखरिणी छन्द में है।

**अभ्युपेतसमाप्त्यर्थं सङ्कल्पो यो यया कृतः।**
**तस्मिन् पूर्णत्वमायाते गता सा कृतकृत्यताम्॥**
**इयं वेदकुमारी या जम्मूकश्मीरवासिनी**
**सूरसरस्वतीभक्त्यां सा यापयतु जीवनम्॥**
**अनूदितं यथाशक्ति सूर्यस्य शतकं तया।**
**विद्वांसो यदि तृप्येयुः श्रमोऽयं सफलीभवेत्॥**

# पाण्डुलिपिविवरण एवं संशोधित पाठसूची

रत्नकण्ठकृत सूर्यशतक का यह संस्करण बॉडलियन लाइब्रेरी आक्सफोर्ड में सुरक्षित, शारदालिपि में लिखित पाण्डुलिपि पर आधारित है। इस पाण्डुलिपि के १२ पत्र अर्थात् २४ पृष्ठ हैं। पृष्ठ १ से ५ तथा ८ से १६ तक प्रत्येक पृष्ठ पर १७ पंक्तियां, पृष्ट ६ तथा ७ पर प्रतिपृष्ठ १६ पंक्तियां हैं। पृष्ठ संख्या १७, १८, १९, २१, २२, २३ में प्रत्येक पृष्ठ पर १९ पंक्तियां हैं। पृष्ठ २० पर १८ पंक्तियां तथा पृष्ठ संख्या २४ पर २० पंक्तियां हैं। इस प्रकार ४२२ पंक्तियों में १०२ पद्य लिखे गये हैं। पत्रों का दायां किनारा प्राय पंक्ति ९ से १२ तक त्रुटित है जिस से उन पंक्तियों के आदि अथवा अन्त के एक या दो अक्षर विलुप्त हैं। केवल पृष्ठ संख्या ४, ५, ९ तथा २३ की सभी पंक्तियां अत्रुटित हैं। पाण्डुलिपि में अशुद्धियां बहुत कम हैं। कहीं-कहीं र के स्थान पर ट (पद्य ११), की के स्थान पर क्य (पद्य ४५), विसर्ग तथा अनुस्वार का अशुद्ध प्रयोग आदि दिखाई देते हैं। पद्य संख्या ११ में प्रतिलिपिकर्ता की असावधानी से चतुर्थ पाद का एक शब्द अज्ञान एक शब्द पूर्व लिखे जाने से तृतीय पाद में (पंक्ति ११) आ गया है जिसे संशोधित रूप में रख दिया गया है। किनारों पर के एक या दो त्रुटित अक्षरों की पूर्ति सम्पादिका को स्वयं करनी पड़ी है क्योंकि कहीं से कोई अन्य पाण्डुलिपि उपलब्ध नहीं हो सकी है। पाण्डुलिपिविज्ञान के नियमों को ध्यान में रखते हुए संशोधित पाठों की सूची इस परिशिष्ट में दे दी गई है ताकि मूलपाण्डुलिपि या अन्य प्रतिलिपि प्राप्त होने पर भावी शोधकर्ताओं को तुलनात्मक अध्ययन से पाठ के निर्धारण की सुविधा प्राप्त हो सके।

| बॉडलियन पाण्डुलिपि में उपलब्ध पाठ | प्रस्तुत संस्करण में आगत पाठ (संशोधित) | श्लोक | पाद |
|---|---|---|---|
| संसक्तयेव | संसक्ततायां | १ | २ |
| –मिर | तिमिर | ३ | १ |
| दी– | दीर्घ | ३ | २ |
| ले– | लेऽपि | ७ | २ |
| –भा | प्राभा | ७ | ४ |
| वर्त्मणां | वर्त्मनां | ७ | ३ |
| छाटिकाद्रौ | छारिकाद्रौ | ११ | १ |
| च–मौले: | चन्द्रमौले | ११ | १ |
| तर–चिं | तररुचिं | ११ | २ |
| नतरामज्ञान | नितरां तन्वते | ११ | ३ |
| मूर्ध्वानां | मज्ञानं | ११ | ४ |
| बभारौ | दधौ तार | १५ | २ |
| ऊर्ध्व: | ऊर्ध्वं | २३ | ३ |
| निष | नि:शेष | २७ | १ |
| जिष्णु | विष्णु | २७ | २ |
| पा–को | पावको | २७ | २ |
| हार्स– | हासति | ३१ | ३ |
| सेव्यं | सेव्य | ३३ | २ |
| हीना | पीता | ३४ | १ |
| वीक्ष्यान–नि | वीक्ष्याननानि | ३९ | २ |
| महिषो भर्ज य | महिषान्भर्त्सयन्त: | ३९ | ३ |
| प्रयस्ता | प्रयाता: | ३९ | ३ |

चतुर्थ पंक्ति अत्यन्त अव्यवस्थित होने से संशोधित पाठ दिया है :-
पायात्सूतोऽरुणोऽसौ पवनसमजवान् वाजिनस्तान् नुदन् वः ॥३९)

| | | | |
|---|---|---|---|
| दिंशि | दिक्षु | ४२ | १ |
| श्रेयै | श्रेयो | ४२ | ४ |
| स्वर | सुर | ४४ | १ |
| त्रिलोक्य | त्रिलोकी | ४५ | ३ |
| सुमो | स्यापि | ४८ | ३ |
| तार–न्धः | तारकाणां | ५१ | ३ |
| तेजसि | तेजस्सु | ५२ | ३ |
| उद्यतर | उद्यत्खर | ५८ | ३ |
| म–पतितं | मधिपतितं | ५९ | १ |
| लो– | लोकं | ५९ | २ |
| धू–टे | धूर्जटे | ६२ | ४ |
| -- यं | सदयं | ६३ | १ |
| हृ-- | हृदयो | ६३ | २ |
| दलि | दलित | ६३ | ३ |
| दिवसं | दिवसे | ६७ | २ |
| य–पेन | यस्य कोपेन | ६७ | २ |
| –शा | नाशा | ६७ | ३ |
| स च | स | ६७ | ३ |
| सप्त–प्तिः | सप्तसप्तिः | ६७ | ४ |
| –वा | का वा | ७२ | २ |
| –शा | दिशो | ७६ | ३ |
| द–तं | दुरितं | ७६ | ४ |
| स्फुटोन्शः | स्फुटोऽसौ | ७७ | २ |
| व्या– ना | व्याप्तेना | ८१ | ४ |
| –म्भो | अम्भो | ८२ | १ |
| –लाभिर | ज्वालाभिर् | ८२ | २ |
| नरि | नापि | ८५ | ४ |
| या–त | याक्रान्त | ८६ | १ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| चेतो | चित्ता: | ८६ | १ |
| प्रह्वा | प्रह्वाणां | ८६ | २ |
| -द्रेक | भक्त्युद्रेक | ८६ | ३ |
| भूयांसि | भूयांसि वः | ९५ | ४ |
| त्य-क्रुद्धो | त्यतिक्रुद्धो | ९६ | १ |
| -यूष | पीयूष | ९६ | ३ |
| निनोत | रक्ताभ | ९७ | ४ |
| -चित्र | तच्चित्र | १०१ | २ |
| यो-वना | योभावना | १०१ | ३ |

# सूर्यशतक की पद्यानुक्रमणिका


| | | | |
|---|---|---|---|
| अङ्गैरिन्द्रायुधेन | ३४ | केचिद्यज्ञैर्महद् | ८५ |
| अत्रस्ता बृंहितौ | ३३ | कैलासाद्रिमदाप | ९९ |
| अम्बोराशेर्निमग्नः | ८२ | क्वापि व्युष्टं | ६९ |
| अह्निस्वोद्दीप्र | ९ | क्षीणक्षीणः सितांशु | ६७ |
| आक्रष्टुं वारिराशेः | १४ | खद्योतीयति | २८ |
| आगारं ज्योतिषां | ४५ | खेलन्तु व्योममार्गे | ३० |
| आरात् ताराः किरन्ति | ४२ | गत्या गोभिश्च | ५३ |
| आरात् तारा भजन्ते | ६ | गन्धर्वैर्गीयमानो | ७० |
| इन्दुग्रावमिरा | २० | चक्षुर्भावं पुरारेः | ४६ |
| इन्दुर्बिन्दुर्यदीयः | २३ | चिन्तारत्नं जनेच्छा | ६२ |
| इन्द्रो निस्तन्द्रमग्नि | ५४ | चिन्तारत्नमिति | ८७ |
| ईशः शम्भु | २७ | छिन्दि व्यापत्प्ररोह | ६६ |
| उद्दामध्वान्तकारा | ५९ | जीवातु पङ्कजानां | २५ |
| उद्योतैर्द्योतयन् | ७६ | तारा व्योमाम्बरीषे | १६ |
| उद्वेलस्यातिमात्रं | ७३ | त्रैलोक्याक्रान्तं | ८६ |
| एकं चक्रं दधाने | ७५ | दीनं निश्शरणं | ९८ |
| एकः प्रत्यक्षदेवो | ७८ | दीनानामार्त्तिहारी | ६१ |
| एष त्राता प्रजानां | ७४ | दीपा गाढान्धकारे | २ |
| काराकारं करालं | ६० | दीप्त्यंशं शीतभानौ | ६३ |
| कारागारात्कराला | ६४ | दृष्ट्वा स्वर्वारणेन्द्रं | ३९ |
| किं युद्धेन नखानखि | ७९ | देवस्त्रीणां | १५ |
| किं स्विल्लाक्षा | १० | देवस्यैके | ५७ |
| कुम्भः किं शातकौम्भः | ४९ | दोषच्छेदं विधातुं | ७ |
| कुर्वद्भिर्जङ्गमाद्रि | ८३ | दोषोद्भूतिः खलेषु | ५५ |
| कुर्वंल्लोकस्थितिं | ५२ | ध्वान्ताम्भोनिध्य | ४७ |
| कुर्वन्त्यन्धतमिस्र | ३७ | नाकाकाशरसा | २९ |

| | |
|---|---|
| नासानिश्श्वास | ३२ |
| नित्यं वक्त्रानुवक्र | ३१ |
| पर्यायो विद्रुमाणां | २२ |
| पादैःपद्मवनप्रबोध | ९० |
| पिषन्तश्चूर्णपेषं | १३ |
| पीता हेमच्छदौ | ३४ |
| पौलोमीनायक | ४ |
| प्रक्रान्ते प्रभुशासनेन | १८ |
| प्रातर्भक्त्या | १ |
| प्रातर्विस्तृत | ९५ |
| प्रीत्योपान्त | ६५ |
| बन्धूकस्तबका | १७ |
| भूमेर्धर्तेति | ८० |
| माद्यद्दन्तीन्द्र | ७९ |
| मा भूत् सप्तर्षि | ७७ |
| मूको वाक्पतिदर्पहा | ९४ |
| यं निःशेषा सरोजाः | ४१ |
| यः पद्मस्य | ८८ |
| यः स्वच्छेसुर | ४४ |
| यत्कान्त्या शोणि | ४५ |
| यत्कान्त्यैव | २१ |
| यत्प्राचीवदने | ५० |
| यत्त्रासाद् | ९० |
| यद् भ्राज्यं धौत | २६ |
| यन्नेदीयो च | २४ |
| यस्मिन्नभ्युदिते | ९७ |
| याति स्थैर्यं | ५७ |
| या दृष्टि | ८४ |
| यान्ति स्थित्या | ५ |
| येषां भासो | १२ |
| योगैकान्तनिकेतने | १०० |
| रम्यं शङ्करकण्ठ | १०१ |
| रूपेण प्रतिमल्लतां | ८९ |
| वायुस्कन्दे प्रदीप्त | ६८ |
| वारीणि स्वर्गसिन्धो | ७२ |
| वाण्या विश्वसृजः | ९२ |
| विघ्नारातिर्गणानाम् | ३८ |
| विश्रामे क्वापि | ३६ |
| विस्फूर्जद्ग्रहरत्न | ९३ |
| व्योमारण्य | ३ |
| शकेन्द्राब्दे | १०२ |
| शम्भोः कण्ठो मुरारिः | ५६ |
| शय्योत्थायं विधाय | ८१ |
| श्यामावीरुत् | ८ |
| श्रेयः श्रेणीनिधानं | ५१ |
| सम्पर्काच्छारिकाद्रौ | ११ |
| सिन्धुर्गोष्पदति | ९६ |
| सैवेका विस्तृता | ४३ |
| स्वच्छे विभ्राजमानं | ४८ |
| हन्ति व्याधीन | ७१ |

**प्रो. वेदकुमारी घई**

| | | |
|---|---|---|
| **जन्म** | : | १६ नवम्बर १९३२ जम्मू तवी |
| **प्रमाणपत्रानुसार** | : | १४ दिसम्बर १९३१ जम्मू तवी |
| **शिक्षा** | : | एम. ए. (संस्कृत) एम. ए. (प्राचीन ... इतिहास एवं संस्कृति), पीएच. डी. (...) डिप्लोमा (जर्मन तथा डेनिश) |
| **कार्यक्षेत्र** | : | संस्कृतविभागाध्यक्षा राजकीय महिलावि... जम्मू/श्रीनगर १९५२ से १९६३<br>संस्कृतविभागाध्यक्षा एवं आचार्या, संकायाध्यक्षा ज... विश्वविद्यालय जम्मू १९६३-१९९१<br>बालसेवा महिलासेवा, खादी ग्रामोद्योग, प्राकृतिकचिकित्सा |
| **रचनाएं** | : | नीलमतपुराण-भाग एक (सांस्कृतिक अध्ययन अंग्रेजी में, भाग दो (मूलपाठ तथा अंग्रेजी अनुवाद) कश्मीरदर्पण (डोगरी निबन्ध संग्रह), नरेन्द्रदर्पण कश्मीर का संस्कृत साहित्य को योगदान, पुरन्ध्रीपञ्चकम् (संस्कृत रूपक संग्रह), स्टडीज़ इन फोनेटिक्स एण्ड फोनोलॉजी |
| **प्रो. राम प्रताप के साथ संयुक्त रचनाएं** | : | सांस्कृतिक और साहित्यिक निबन्ध, राजेन्द्रकर्णपूर, भल्ल... गीत तुम्हारे गीत (हिन्दी), ऊर्मि... संग्रह) |
| **विशेष सम्मान** | : | राष्ट्र... भारत सरकार)<br>श...<br>संस्... उत्कर्ष संस्था, ऊना)<br>स्वर्ण... सरकार)<br>लल...<br>डोग... |